## यज्ञोपवीत गीत

**ओ३म् यज्ञोपवीतं परम पवित्रं प्रजापतेर्यत् सहज पुरस्तात् ।**
**आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीत बलमस्तु तेजः ।।**

तीन सूत्र यज्ञोपवीत के, शुभ कर्तव्य जताते है ।
तुम कर्तव्य करो नित पालन, जिनको तुम्हे बताते है ।१।
पवित्रता को धारण करलो, देह तथा मनवाणी की ।
पवित्रता ही परमधर्म है, यह ये सूत्र सुनाते है ।२।
ज्ञान कर्म परमेश भक्ति ये, तीन मुक्ति के साधन है ।
इनको प्राप्त करो उत्साही, बनकर ये सिखलाते है ।३।
तुम शरीर की मन आत्मा की, शक्ति वृद्धि का यत्न करो ।
सम विकास को उत्तम गुरु जन, उन्नति तत्त्व बताते है ।४।
ऋण ईश्वर का मात पिता का, ऋषि-गण का ये तीनो है ।
तीन तार ये ब्रह्म सूत्र के, इनका स्मरण कराते है ।५।
चिन्ह नही ये उच्च जाति के, किन्तु चिन्ह कर्तव्यो के ।
जो जाने उसकी उन्नति के, ये साधक बन जाते है ।६।
ज्ञान कर्म ईश्वर उपासना, ये वेदो के मुख्य विषय ।
इससे वेदो के पढने को, सूचित यही कराते है ।७।

## गायत्री गीत

**ओ३म् भूर्भुव स्वः । तत् सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि ।**
**धियो यो न प्रचोदयात् ।।**

सर्व रक्षक ईश का हम, ध्यान करते सर्वदा ।
प्राण रूप वही जगत् का, दु खनाशक है सदा ।।
सब जगह मे व्याप्त है, सर्वज्ञ वह भगवान् है ।
पूर्ण जो आनन्दमय है, दिव्य जिसकी शान है ।।
विश्व का कर्ता सनातन, शान्ति सुखदाता वही ।
शोक पातक की विनाशक, जिसकी है महिमा कही ।।
श्रेष्ठ उसके तेज का, चिन्तन करे दिन रात हम ।
बुद्धियो को हम सबो की, शुद्ध करदे वह परम ।।
प्रेरणा उसकी मिले, तब सर्व कर्म विशुद्ध हो ।
दिव्य जीवन युक्त होकर, हम सदा उद्बुद्ध हो ।।

——:०-०——

# वेद और आर्य

ले० डा० मुंशीराम शर्मा, आर्यनगर, कानपुर

वेदों के अनुसार मानव जाति दो भागों में विभाजित है। यह विभाजन प्रवृत्ति के आधार पर है। कुछ मनुष्यों की प्रवृत्ति ऐसी होती है कि वे अपने को सम्हाल नहीं पाते। बुद्धि अथवा सदाचार की दृष्टि से वे इतने हीन होते हैं कि न सत्पथ का अनुसरण कर पाते हैं और न उसे पहचान ही पाते है। इसे प्रवृत्तिगत असमर्थता भी कह सकते हैं। वेद ने इन्हें दास कहा गया है कुछ दास ऐसे भी होते हैं जो जानबूझ कर सत्पथ का अतिक्रमण करते हैं। ये अपराधी हैं और समाज के लिये घातक है। दासों के विपरीत आर्य होते हैं। आर्य अर्य का पुत्र है। अर्य का अर्थ है स्वामी। संसार का स्वामी परमेश्वर है। परमेश्वर में सत् या भद्र की सीमा है। परमेश्वर का पुत्र कहलाने वाला आर्य सत्पथ का अनुगामी होता है। उसमें इतनी बुद्धि-और इतना सामर्थ्य होता है कि वह सत् को जान सके और उस पर चल सके। आर्य भले पुरुष को कहते हैं। दास उत्तेजनाओं के वशीभूत होता है। आर्य उत्तेजनाओं पर शासन करता है।

नीचे लिखे मंत्र में आर्य और दास का भेद स्पष्ट किया गया है :—

विजानीह्यार्यान् ये च दस्यवो बर्हिष्मते रन्धया शासदव्रतान् ।

शाकी भव यजमानस्य चोदिता विश्वतात्ते सधमा-देषु चाकन । —ऋ० १.५१.८

आर्यों और दस्युओं को विशेषरूप से जानो। आर्य यज्ञ करने वाला है। उसके लिये अव्रती दस्यु पर नियंत्रण रखो और उसके दस्युभाव का विनाश करो। शक्तिशाली बनो। यजमान को यज्ञ करने की प्रेरणा दो। हर्षपूर्ण यज्ञों में हम तुम्हारे इन गुणों की कामना करते हैं।

आर्य व्रती है, यज्ञशील है, त्यागी है, दानी है। दस्यु अव्रती है और त्याग के विपरीत संग्रह करने वाला है। इस संग्रह में वह समाज द्वारा गृहीत व्रतों या नियमों का पालन नहीं करता। नियमों को तोड़ कर वह धन इकट्ठा करता है। स्वभावतः इससे समाज के अन्य प्राणियों को कष्ट होता है। शासक का कर्त्तव्य है कि वह आर्यों की, नियम-पालन करने वालों की रक्षा करे तथा दस्युओं को नियम भंग करने से रोके[१]। दास और दस्यु दोनों ही हिंसक हैं। वे नियमभंग करके समाज की हिंसा करते हैं। यदि इन्हें अपने काम में खुली छुट्टी मिल जाय, तो समाज अल्प समय में ही अपना अस्तित्व खो बैठेगा। उच्छृंखलता का अर्थ ही है शृंखला में न रहना। समाज कुछ व्रतों या नियमों की शृंखला में आबद्ध है और इसी में उसकी सुरक्षा निहित है। शृंखला के टूटते ही समाज भी टूट जाता है। इसलिये ऐसे व्यक्तियों को जो नियमों को तोड़ते हैं, शासन द्वारा रोका जाता है। यदि उनका मन-परिवर्तन हो गया, तो अच्छा है, अन्यथा उन्हें कुछ समय के लिये जेल में रख कर, समाज से हटाकर, सुधार का अवसर दिया जाता है और तब भी सुधार नहीं हुआ तो या तो आजन्म कैद की सजा दी जाती है या फिर फांसी पर लटका कर इस शरीर से ही अलग कर दिया जाता है, जिससे वे इसका उपयोग ही न कर सकें। मुख्य लक्ष्य बुरे को भला बनाना है। दास की प्रवृत्ति में परिवर्तन करना है। उसे उन साधनों से भी

१. असुन्वतो विषुणः सुन्वतो वृधः (५.३४.६)

वंचित करना है जो उसे कुपथ पर चलने में सहायता देते हैं।

दास को वश में रखने के लिये२ नियन्ता को शक्ति की आवश्यकता है। जो शासक निर्बल होगा, वह दास को नियंत्रण में नहीं रख सकेगा। दूसरी बात है, दास को दास भाव से हटा कर आर्य भाव अपनाने की प्रेरणा देना। यह प्रेरणा क्रियात्मकरूप में उन व्यक्तियों से भी मिल सकती है जो आर्यभाव रखते हैं, यज्ञ करने वाले हैं, त्यागी और दानशील हैं। यदि शासक की ओर से ऐसे व्यक्तियों को बढ़ावा मिलता है, तो उसका अप्रत्यक्ष प्रभाव दास की मनोवृत्ति पर भी पड़ेगा। जनता के अन्दर आर्यत्व के सद्भाव को ग्रहण करने की कामना होनी चाहिये। नीचे लिखे मंत्र में भी इसी भाव की व्याख्या है :—

आसंयतमिन्द्रणः स्वस्ति शत्रुतूर्याय बृहतीममृध्राम्। यया दासानि आर्याणि वृत्रा करो वज्रिन्त्सुतुका नाहुषाणि ।।"　　　　ऋ० ६.२२.१०

हे इन्द्र! शत्रु के विनाश के लिये हमें ऐसी अहिंसनीय तथा महती स्वस्थावस्था प्रदान करें जिससे दासों का वृत्रभाव समाप्त हो, उनके अन्दर जो आर्यत्व को निवारण करने, रोकने, दूर करने या नष्ट करने की प्रवृत्ति है, वह न रहे। वे आर्य बनें। अन्य मनुष्यों के अन्दर भी जो शुभ के प्रति शत्रु भाव है, वह नष्ट हो। वे सुन्दर सन्तति वाले बनें।

दासों को आर्य बनाना और मनुष्यों को सुशील सन्तान वाला बनाना तभी संभव है जब हम स्वयं स्वस्ति से सम्पन्न हों। हमारी स्वस्थावस्था भी अहिंसनीय हो और महान् हो। यदि हमारा स्वस्थ भाव ही आक्रान्त हो गया या उसमें क्षुद्रता अथवा संकीर्णता आ गई, तो आर्यभाव से हम स्वयं च्युत हो जावेंगे। जब हमीं दास भाव से दब गये तो दासों को आर्यभाव वाला कैसे बना सकेंगे। अतः आर्यों को आर्यभाव पर दृढ़ रहने की आवश्यकता है। जागरूक कर्मपरायण आर्य ही विश्व में आर्यत्व का प्रसार कर सकते हैं। आर्यत्व का प्रसार मानों सत का प्रसार है। सत का प्रसार आस्तिकभाव को बढ़ाता है। उससे प्रभु-विश्वास जागृत होता है। प्रभु में अटल विश्वास धर्मपरायण जीवन का प्रमुख आधार है। यह विश्वास अपने अन्दर छिपी स्वार्थ की निकृष्ट प्रवृत्ति को नष्ट करता है तथा त्याग आदि शुभ प्रवृत्तियों को जन्म देता है जिससे मानव संतति फलती-फूलती है। वेद आदेश देता है :—

"इन्द्र वर्धन्तो अप्तुरः कृण्वन्तो विश्वमार्यम् अपघ्नन्तो अराव्णः ऋ० ९.६३.५।

शुभ कर्म करने वाले व्यक्ति ईश्वर की (महिमा) को बढ़ाते हैं। वे विश्व में आर्यभाव का विस्तार करते हैं और दूसरों को रुलाने वाले अदानी, स्वार्थियों का विनाश करते हैं।

स्वार्थियों का विनाश उनको त्यागभाव से सम्पन्न कर देना है। स्वार्थी जिस समय परोपकारी बनता है उसी समय वह नया जन्म ले लेता है। उसका पुराना रूप नष्ट हो जाता है।

विश्व में हमें सत एवं ऋत दो नियम काम करते दिखाई देते हैं। सत प्राकृतिक व्यवस्था को कायम रखने वाले नियम हैं और ऋत सदाचार के नियम हैं। सत एवं असत्, ऋत एवं अनृत में प्रायः द्वन्द्व चला करता है, पर अन्त में सत एवं ऋत की ही विजय होती है। पारसी विश्वास के अनुसार यह द्वन्द्व तब तक चलेगा जब तक सत की विजय नहीं हो जाती। सत की

२. यथा वशं नयति दासमार्यः　　　　"

विजय होते ही संसार की भी प्रलय हो जायगी। कोसे के अनुसार हम सब परिपूर्ण स्वाधीनता को प्राप्त करने के लिये प्रयत्न कर रहे हैं। वेद आर्य को स्वाधीन कहता है जो दूसरों की गुलामी नहीं करता। वह किसी दूसरे का आश्रित नहीं है। वह स्वतन्त्र है। वह अदीन है। यह अदीनता या स्वाधीनता सत की विजय है। जिसकी सत्ता या अस्तित्व दूसरे का मुहताज नहीं, वही इस ससार में सुखी है, आनन्दी है। परमात्मा स्ववान् है, उसका वीर्य किसी अन्य से प्रेरित नहीं है, वह स्वतंत्र है। परमात्मा का पुत्र आर्य भी स्वतंत्र होता है।

प्रभु के नियम जहां सृष्टि को व्यवस्था में रखते हैं, वहां चेतन प्राणियों में भी सदाचार की प्रतिष्ठा करते हैं१। सत एवं ऋत दोनों निरन्तर अपना कार्य करते रहते हैं। आर्य अर्थात् सदाचारी व्यक्तियों का कर्त्तव्य इन नियमों के साथ सहयोग करना है। ऋत तो अपनी गति से सदाचारी की सहायता कर ही रहा है। दस्युओं को, दुष्टों को, अनार्यों को जो दण्ड मिलता है—लौकिक एवं पारलौकिक दोनों ही व्यवस्थाओं में—उससे सदाचार की ही संवर्धना होती है। दस्यु इस व्यवस्था में बंधे हुए अपनी मनमानी नहीं कर पाते। दण्ड उन्हें शासित करता रहता है। लौकिक शासन को वे धोखा भी दे सकते हैं और कुछ समय के लिये दण्ड पाने से बच भी सकते हैं, पर परमात्मा की व्यवस्था में उनके लिए कहीं भी त्राण नहीं है। सर्वव्यापक प्रभु की दृष्टि से कुछ भी ओझल नहीं है। अपराधी अपने अपराध को प्रभु से छिपा ही नहीं सकता। उसे कर्मानुसार फल भोगने के लिये विविध प्रकार के शरीर धारण करने पड़ते हैं, नाना प्रकार की यंत्रणाएं सहनी पड़ती हैं, जिस इन्द्रिय से पाप किया है, उससे वंचित होना पड़ता है, विकलांग भी बनना पड़ता है। ये नाना लोक-लोकान्तर जो प्रमुखतः सात भागों में विभाजित हैं, जीव के भोग-स्थान हैं। प्रभु की ओर से मिला हुआ दण्ड भी प्रतिशोध नहीं, जीव के शुद्ध होने का साधन है। लौकिक शासन का उद्देश्य भी अपराधी को दण्ड देने में यही होना चाहिए। दस्यु की दस्युता का संहार करके उसे आर्य बना देना है। दस्यु कोई जाति नहीं, स्वार्थ-कलुषित मानव का नाम है। जो आर्यभाव से विहीन है, वही दस्यु है। दस्यु का शोधन उसे आर्यत्व से मंडित कर देने में है। आर्य का अपना हित भी दस्यु को आर्य बनाने मे है जिसमें दस्यु का हित तो साथ लगा ही है।

आर्य ज्ञानी है। वह प्रभु के ज्ञान के पीछे चलता है१। उसके कर्म ज्ञान के अनुकूल होते हैं। दस्यु इसके प्रतिकूल है। वह विचारशून्य, मानवता रहित, मानव के विपरीत, भिन्नव्रतवाला तथा कर्महीन भी है२। वह पुरुषार्थ की कमाई पर बसर नहीं करता। नहीं करना चाहता। परमात्मा ऐसे दस्यु को घर से बाहर कर देता है अर्थात् सहायकों से वंचित कर देता है और अंधकार से परिपूर्ण लोकों में ले जाता है। आर्य को वह विस्तृत प्रकाशमय लोक देता है जहां सुख, ज्योति, निर्भयता तथा कल्याण प्राप्त होते हैं३।

१. आर्या व्रता विसृजन्तो अधिक्षमि। (१०-६५-११)

१. मम देवासो अनु केतमायन्। ४-२६-२।

२. अकर्मा दस्युःअभिनोअमन्तुःअन्यव्रतो अमानुषः। (१०-२२-८)

३. उरुं नो लोकं अनुनेषि विद्वान् स्वर्वत् ज्योति रभयं स्वस्ति। ६-४७-८

परमात्मा की रक्षण शक्तियों को प्राप्त करते हुए हम आर्य भाव द्वारा ही सब शत्रुओं, दस्युओं को पार कर सकते हैं, उन्हें पराजित कर सकते हैं४ । परमात्मा सम्पत्ति है, सज्जनों का, आर्यों का रक्षक है५ । उनका संवर्धनकारी है६ । वह दास=हिंसक का वध है७ । दूसरों का शोषण करने वाले, रक्त चूसने वाले दस्यु का विनाशक है । ऐसे दस्यु को परमात्मा ने आर्य नाम नहीं दिया८ । वह भलेमानसों में रहने योग्य नहीं है । आर्य से पृथक् है । प्रभु के बल से आर्यों का मुख प्रदीप्त होता है । उन्हें सुख तथा श्रेष्ठ ज्योति प्राप्त होती है९ और उनका बल तथा तेज बढ़ता है१० । ऋत की धारा के साथ, सदाचार के परिणामस्वरूप, उनकी इन्द्रियां तथा वाज ( वीर्य, ओज आदि ) चमक उठते हैं । ( ६-६३-१४)

संसार एक चक्र है । इसका अधिपति ईश्वर है । चक्र के ऊपर तथा अवम भाग की भांति इसमें आर्य तथा दस्यु दो प्रकार के मानव हैं । जैसे चक्र के ऊपर का भाग नीचे और नीचे का भाग ऊपर आता रहता है, वैसे ही यहां आर्य दुष्कर्म करके दस्यु हो सकता है और दस्यु सत्कर्म करके आर्य बन सकता है । आर्य भाव दस्युभाव का प्रतिमान है । दस्यु असुर है, मायावी है तथा अपने को भरने वाला है । आर्य इसके प्रतिकूल है । परमात्मा दस्यु के दृढ़ से दृढ़ बल को नष्ट कर देता है । आसुरी शक्तियों के इस पराभव से संसार का चक्र सुरक्षापूर्वक चलता रहता है१ ।

पीछे दासों के हमने दो वर्ग किये हैं :– एक वर्ग ऐसे दस्युओं का है, जिन्हें सुधारा जा सकता है । दूसरे वर्ग में वे दस्यु आते हैं जो दिव्यता, मानवता या आर्यभाव के शत्रु हैं । संसार में जो अशान्ति फैलती है, युद्ध होते हैं और रक्तपात होता है, वह इसी दूसरे वर्ग के कारण । आर्यों का युद्ध ऐसे ही दस्युओं से होता है । वे सत्य-स्वरूप प्रभु को अपने हृदय में धारण कर सत की रक्षा के लिये दस्युओं के विरुद्ध युद्ध में प्रवृत्त होते हैं । सत कभी हारता नहीं । अन्त में विजय उसी की होती है२ ।

४. आर्येण दस्यून् (२-११-१९)
तरन्तो विश्वाः स्पृधः । दासा वृत्राणि आर्या जिगेथ । (१०-६९-६)
अपावृणोः ज्योतिरार्याय (२-११-१८)
ज्योतिरित् आर्याय (१-५९-२)
ज्योतिश्चक्रथुः आर्याय (१-११७-२१)
उरु ज्योतिर्जनयन् आर्याय । (७-५-६)

५. आर्यं प्रावत् । १-१३०-८

६. आर्यस्य वर्धनम् (८-१०३-१)

७. वधर्दासस्य (८-२४-२७)
हत्वी दस्यून् प्रार्यं वर्णमावत् (३-३४-९)

८. शुष्णस्य स्नथिता...न यो रर आर्यं नाम दस्यवे । (१०-४९-३)

९ प्रैषामनीकं शवसा दविद्युतत् । (१०-४३-४)

१० (१-१०३-३)

१. विवद्दासाय प्रतिमानमार्यः । दृढानि पिप्रो-रसुरस्य मायिनः इन्द्रो व्यास्यत् चकृवाँ ऋजिश्वना । १०-१३८-३ ।

२. यो नो दास आर्यो वा पुरुष्टुत अदेव इन्द्र युधये चिकेतति ।
अस्माभिष्टे सुषहा सन्तु शत्रवः त्वया वयं तान् वनुयाम संगमे ।
१०-३८-३

—०—

# अमृत-ज्योति : प्राप्ति और विस्तार

डा० श्री बद्रीप्रसाद पंचोली, विजय निवास, मदनगंज, किशनगढ़ (राज०)

(१)

प्र सूनवः ऋभूणां बृहन्नवन्त वृजना ।
क्षामा ये विश्वधायसोऽश्नन्धेनुं न मातरम् ॥

(ऋ० १०।१७६।१)

(ये) जो (विश्वधायसः) विश्व के धारक, (धेनु न) जैसे बछड़ा गौ को प्राप्त होता है वैसे, (मातरं क्षाम् अश्नन्) माता भूमि को प्राप्त होते हैं, वे (सूनवः) पुत्र तुल्य होकर (ऋभूणां बृहत् वृजना) तेजस्वी जनों के प्रवृद्ध बल-कर्म-सामर्थ्य और चिन्तन-सामर्थ्य-को (प्र नवन्त) प्राप्त करते हैं ।

इस मंत्र के देवता ऋभु अनुष्टुप् छन्द में अवतरित हैं । अनुष्टुप् छन्द पृथिवी स्थानीय है । 'ऋभवः' मध्यमस्थानीय देवता हैं । अत्यन्त प्रकाशमान होने से (उरु भान्ति) या ऋत से प्रकाशित होने से अथवा ऋत से उत्पन्न होने से इनका नाम ऋभु है (निरुक्त १२।२।३)। इनकी प्रभा से पृथिवीमण्डल भी प्रभावित हो जाता है । 'ऋभु' शब्द मेधावी अर्थ में भी प्रयुक्त होता है । ऋभु का पुत्र सूनु मंत्र का ऋषि है । ऋषि नाम का अर्थ है । खूब चमकने वाला और दीप्ति को और भी अधिक उद्भूत करने वाला । दीप्तिमान् बन कर तेजस्विता प्राप्त करने की प्रेरणा इस सूक्त में दी गई है ।

मंत्र में 'धेनुं न' उपमा है । उपमेय है भूमि की सेवा करने वाला और उपमान धेनु । भूमि का सेवक भूमि से रत्नादि निकाल कर और अन्न उपजा कर विश्व को धारण करता है । गौ भी विश्व को धारण करती है। अतएव 'विश्वधायसः' विशेषण उपमान और उपमेय दोनों के साथ प्रयुक्त हुआ है । तेजस्वी बनने के लिए मातृभूमि की सेवा करना आवश्यक है ।

'विश्वधायस्' शब्द पृथ्वीसूक्त में भूमि का विशेषण है (अथर्ववेद १२।१।२७)। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने इस शब्द का अर्थ 'विश्व को अन्न से धपाने या तृप्त करने वाली' किया है । इस मंत्र में 'विश्वधायसः' शब्द 'सूनवः' के विशेषण के रूप में प्रयुक्त हुआ है । धा धातु धारण और पोषण अर्थ में प्रयुक्त होती है । इस आधार पर यहाँ 'विश्वधायसः' का अर्थ 'विश्व को पोषित करके अथवा तृप्त करके धारण करने वाले' किया जा सकता है । पोषण और धारण की सामर्थ्य वस्तुतः भूमि का पुत्र बनने से आती है ।

माता और पुत्र के सम्बन्ध का आदर्श गो-वत्स में प्राप्य है । गौ की वत्स के प्रति प्रीति वात्सल्य कही गई है । गौ को वत्सला बनाने में वत्स का योगदान कम नहीं होता । उसका द्रवीभूत होना वत्स की योग्यता पर निर्भर होता है । वत्स यास्क के अनुसार 'शब्दोच्चार करने वाला' (वदति इति वत्सः) होता है । संगीत का एक विशिष्ट स्वर 'ऋषभ' होता है । कुछ लोगों की दृष्टि में यह चातक-स्वर के तुल्य होता है; परन्तु अन्य इसे वृषभ-स्वर के तुल्य मानते हैं । चातक का स्वर करुणा जगाने वाला होता है । वैसी ही करुणा जगाने की क्षमता वत्स के स्वर में होती है । संगीत को स्वरविशेष की देन वत्स के वत्सत्व की महत्ता को स्थापित करने वाली है ।

वत्स का स्वर अभाव की सांकेतिक अनुभूति, विछोह को पीड़ा, मिलन की उत्कंठा, विश्वास और कारुणिकता की समुचित अभिव्यक्ति लिए हुए होता है। गौ का मातृत्व उस स्वर से सार्थकता ग्रहण करता है। इसीलिए गौ की हार्दिकता को वात्सल्य कहा गया है–मातृत्व नहीं। वत्स की पुकार पर गौ द्रवित होती है–इसे हाड़ौती भाषा में 'पावसना' कहते हैं। 'पावसना' प्रावृट् या प्रावृष् से बनी हुई नामधातु बनी है जिसका अर्थ है–'वर्षा के लिए उद्यत होना'। बादल सावनभादों बरस कर अपना अस्तित्व तक खो देते हैं। गौ भी उन्हीं के समान 'पावस कर' अपरिमित स्नेह की वर्षा करती है। यहां मन्त्र में 'धेनुं न' उपमा वाक्य का तात्पर्य है कि जिस तरह वत्स गौ को पावसने के लिए, अपनी वाणी और आचरण से, प्रेरित करता है उसी प्रकार साधक पृथिवी के प्रति पुत्रत्व या वत्सत्व प्राप्त करें। 'सुनु' शब्द यहां बड़ा महत्त्वपूर्ण है। यह 'षु–प्रसवैश्वर्ययो' अथवा 'षु–प्रेरणे' धातु से निष्पन्न है और इस का अर्थ है–उत्पन्न करने या प्रेरित करने वाला। सूनु माता भूमि में वात्सल्य भाव जगाता या प्रेरित करता है *जिससे वह उसका वात्सल्य पाकर सामर्थ्यशील* बनता है–इतना सामर्थ्यशील कि पृथ्वी की तरह विश्व को तृप्त करने और धारण करने में समर्थ हो जाय।

साधक जिस सामर्थ्य को मातृभूमि से पायेगा ऋभुओं का बृद्धिशील सामर्थ्य होगा। सुधन्वा के पुत्र वाज, ऋभु और विभु ही 'ऋभव' पद से जाने जाते हैं। कर्म-सामर्थ्य के लिए ग्रहण किया जाने वाला अन्न ही 'वाज' है उसको ग्रहण करने से ही एक ऋषि भरद्वाज कहलाये है। 'वाज' कर्म-सामर्थ्यशील बनने के उपरान्त चिन्तन-सामर्थ्य, जिससे कर्म में प्रेरणा होती है, अर्जित करके 'ऋभु' बन जाता है। चिन्तनशील संसार में सूत्ररूप में स्थित ऋत (Rythm) को जान कर ऋभु (ऋतेन भाति) बनता है और अन्त में 'विभु' बन कर परमात्मभाव को प्राप्त कर लेता है। इस प्रकार निरन्तर सामर्थ्य को बढ़ाते जाना—ऋभुओं के प्रवृद्ध बल को प्राप्त करना भूमि का पुत्र बनने पर संभव है। इस प्रकार ज्योतिर्मय जीवन बनाने का सूत्र प्रस्तुत करते हुए मंत्र में कहा गया है कि मातृभूमि के सच्चे बेटे बन कर उसी के समान संसार को परितृप्त और धारण करने की सामर्थ्य अर्जित करो इससे जीवन में अन्य तेजस्वी देवों या जनों जैसी प्रवृद्धमान सामर्थ्य प्राप्त हो जायेगी।

(२)

प्र देवं देव्या धिया भरता जातवेदसम्।
हव्या नो वक्षदानुषक् ॥
(ऋ० १०।१७६।२)

(जातवेदस देवम्) ज्योतिर्मय परमतत्त्वज्ञ को (देव्या धिया) दिव्य या ज्योतिर्मयी बुद्धि से (प्र भरत) उत्तम रूप से धारण या पोषित करो। (नः आनुषक् हव्या वक्षत्) वह यथानियम या निरन्तर हमको इन्द्रियों में सामर्थ्य भर कर बलिष्ठ करेगा या बढ़ायेगा वा बढ़ाता है।

'जातवेदा' का तात्पर्य है—सबको जानने वाला (सर्वज्ञ), ज्ञानस्वरूप या सबके द्वारा ज्ञातव्य। दिव्यभाव के कारण वह देव कहा गया है। ऊपर के मंत्र में मातृभूमि से कर्मसामर्थ्य और चिन्तन-सामर्थ्य प्राप्त करने का उल्लेख मिलता है। ऐसे साधक की बुद्धि दिव्यभाव से अनुप्राणित हो जायगी। दिव्य बुद्धि से ही ज्ञातव्य या सर्वज्ञ देव को प्राप्त किया जा सकता है। दिव्य बुद्धि सत्त्व-गर्भित होती है। 'सत्त्व' प्रका-

शकस्वभाव का होता है। सर्वज्ञ परमात्मा सात्त्विक बुद्धि का ही विषय बनता है। वह ऐसी दिव्य बुद्धि का पोषण करता है और उसमें स्थित होता है।

सृष्टि के नियमानुसार सदा जातवेदा साधक को समर्थ बनाता है और उसकी आध्यात्मिक प्रगति में सहायक बनता है। ऐसा वह हवि द्वारा करता है। इन्द्रियों की विषयग्राहिता को ही हवि कहा जाता है। इन्द्रियां और मन शरीरस्थ यज्ञ में आत्मा के प्रति आहुति दिया करते हैं। उनकी यह सामर्थ्य जितनी बढ़ेगी उतनी ही साधक की जीवननिष्ठा बढ़ेगी। इस मंत्र में सात्त्विक बुद्धि में सर्वज्ञ परमात्मा को धारण करने और इस प्रकार अपनी बौद्धिक क्षमता में वृद्धि करने की बात कही गई है। बुद्धि को प्रेरणा देता हुआ वह परमेश्वर साधक को प्रगतिपथ पर चलायेगा।

(३)

अयमु ष्य प्र देवयुर्होता यज्ञाय नीयते।
रथो न योरभीवृतो घृणीवाञ्चेतति त्मना॥
(ऋ० १०।१७६।३)

*(अयम् उ स्यः)* यह वही *(देवयुः)* दिव्यता पाने का इच्छुक (होता) याजक (यज्ञाय) यज्ञ के लिए (प्र नीयते) उत्तम प्रकार से लाया जाता है, (यः) जो (रथः न) रथ के समान (अभीवृतः) भलीप्रकार घिरा हुआ (घृणीवान्) सूर्यवत् प्रकाशमान (त्मना चेतति) अपनी सामर्थ्य से ज्ञान प्राप्त करता है।

आचार्य सायण ने इस मंत्र को अग्निपरक मान कर भिन्न अर्थ किया है। यथा—'यह वह अग्नि है जो देवों के निकट जाती है, होता है और यज्ञ के लिए स्थापित की जाती है। रथ के समान यह हव्य का वहन करती है, पुरोहितों से घिरी हुई है, रश्मियों से प्रकाशित हो रही है और स्वयं यज्ञ सम्पन्न कराती है।'

वस्तुत यहां प्रवृद्ध सामर्थ्य वाले साधक का प्रकरण है। उसने अग्निरूप परमात्मा के सारे गुण साधना द्वारा अर्जित कर लिये हैं और इस प्रकार साधक ही अग्नि के रूप में यहां उल्लिखित ज्ञात होता है। ऋग्वेद के एक अन्य मंत्र अग्नि-रूपधारी साधक के मनोभाव इसप्रकार व्यक्त हुए हैं :—

अग्निरस्मि जन्मना जातवेदा
घृतं मे चक्षुरमृतं म आसन्।
अर्कस्त्रिधातू रजसो विमानो-
ऽजस्रो घर्मो हविरस्मि नाम॥

इस प्रकार अग्निरूप हो जाने पर साधक दूसरों को प्रेरणा देने का अधिकारी बन जाता है। उसका यह प्रेरक रूप यहां 'होता' शब्द से व्यंजित किया गया है। अग्नि का सबसे स्थूल रूप ओषधि–वनस्पतियों में व्याप्त है। इसे हवि कहा जाता है। राष्ट्र की भूमि के साथ तादात्म्य स्थापित करके साधक हविरूप अग्नि से अभिन्न हो जाता है। इस अभिन्नता का वर्णन ऊपर के मंत्रों में हुआ है। यहां उसके 'होता' रूप से अभिन्नता प्राप्त करने की ओर संकेत है। देवताओं को हवि पहुंचाने के लिए अग्नि देवयज्ञ में 'होता' बनता है। दिव्यभाव प्राप्त करने के लिए साधनारत व्यक्तियों को प्रेरणा देकर साधक अग्नि के होतारूप से तादात्म्य स्थापित करता है। जनश्रुति है—दिये से दिया जलता है। 'होता' साधक साधना द्वारा ऐसा दीपक बन जाता है जिससे अन्य साधना-शील दीपक भी जल सकें।

'होता' साधक का एक विशेषण 'देवयुः' प्रयुक्त हुआ है। देवो या दिव्यता से मिलने का आकांक्षी होने से ही उसे 'देवयु' कहा गया है। दिव्यभावानुप्राणित होकर वह अन्य साधकों में भी दिव्यता जगाना चाहता है। इनके देवत्व से सपर्क चाहने के कारण ही वह 'देवयुः' है।

यज् धातु का एक अर्थ सगमन भी है। जिस यज्ञ में होता रूप साधक आता है या लाया जाता है उसमें अग्निरूप साधक का अन्य साधनारत साधको से सम्मिलन होता है। यही इस यज्ञ का यज्ञत्व है। परपरानुसार भारत में शिक्षार्थी शिक्षक के पास समित्पाणि होकर जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि वह स्वय को सारस्वत-यज्ञ में समिधा के रूप में प्रस्तुत करता है और इस यज्ञ का होता अग्निरूपधारी शिक्षक इस समिधा में ज्ञानाग्नि की चिनगारी छोड़ कर उसे भी अग्निरूप बना देता है। शिक्षक के इस कार्य को यहां 'चेतति' क्रिया द्वारा व्यक्त किया गया है। लोक में अग्नि जलाने को 'अग्नि चेताना' ही कहते हे। यहां भी यज्ञ (सारस्वतयज्ञ) में होता द्वारा ज्ञानाग्नि प्रदीप्त करने का उल्लेख है। यह कार्य वह अपनी सामर्थ्य से (आत्मना) करता है। इस समर्थ साधक का एक विशेषण मंत्र में घृणीवान् प्रयुक्त हुआ है जिसका अर्थ है–'सूर्य के समान तेजोद्दीप्त' तेजोद्दीप्त ही दूसरों को तेजस्वी बनाने में समर्थ हो सकता है।

मंत्र में 'रथः न' उपमा का प्रयोग हुआ है। रथ की सत्ता रथी और उसके सहयोगी सारथी से होती है। रथी को उसके सेवक और सैनिक घेरे रहते हे। सूर्य भी रथी है जिसके रथ को नक्षत्र घेरे रहते हे। होता मण्डल-स्थित रथी या सूर्य की तरह समित्पाणि शिष्यो से घिरा रहता है। जैसे रथ में स्थित रथी अपने मण्डल को और सूर्य अपने मण्डल को प्रेरित करता है वैसे ही सारस्वत यज्ञ के मण्डल में तेजोद्दीप्त साधक मण्डलाकार में स्थित शिक्षार्थियो को ज्ञान की प्रेरणा देता है।

(४)

अयमग्निरुरुष्यत्यमृ॑तादिव जन्मनः।
सहसश्चित् सहीयान्देवो जीवातवे कृत ॥

(ऋ. १०।१७६।४)

(अयम् अग्नि) यह प्राज्ञ-पुरुष (अमृतात् इव) जैसे अमृत से, वैसे (अमृतमयी वाणी से) (जन्मनः) हम जनमें हुए प्राणियो की (उरुष्यति) सामर्थ्य को बढ़ाता है या चेतना का विस्तार करता है। (सहस चित् सहीयान्) बलवान् से भी बलवत्तर वह (देव) दिव्यभावापेत और दिव्यता प्रदान करने वाला (जीवातवे कृतः) हमको जीवन देने के लिए बनाया गया है या (सारस्वत-यज्ञ में) स्थापित किया गया है।

जो जिस भाव का आकांक्षी है, वह अपने प्रेरणास्रोत को उस भाव का पुंज मान कर चलता है। ज्योति का आकांक्षी होने से शिक्षार्थी शिक्षक को ज्योतिर्मय अग्नि के रूप में, बल (सहः) का आकांक्षी होने से उसे अत्यन्त बलवान् और अमृतत्व का आकांक्षी होने से उसे अमृतत्व का केन्द्र मान कर उसके निकट जाता है। उसका जीवन ज्योति, बल और अमृतत्व पर ही आधारित है और वह मानता है कि इनको उसमें जगाने वाला शिक्षक उत्पन्न ही ऐसा करने के लिए हुआ है। जीवातवे कृत'

का यही भाव है। यहां शिक्षक के कर्तव्य की ओर भी संकेत है कि वह अपने जीवन को ज्योति, प्रज्ञाबल और अमृतत्व के विस्तार के लिए लगादे।

मंत्र में 'जन्मनः' शब्द बड़ा ही सांकेतिक है। परंपरानुसार भारत में शिक्षार्थी का ज्ञान द्वारा दूसरा जन्म ग्रहण करना प्रसिद्ध है तभी उसकी संज्ञा द्विज होती है। ऐसा जन्म ग्रहण करने को तत्पर शिष्यों को नया जन्म देने के लिए अग्निरूप साधक का उद्भव हुआ है। उसके सान्निध्य में प्राप्त होते ही उनका नया जन्म हो चुका है, अब वह उनमें प्राण-प्रतिष्ठा करेगा और इस प्रकार उनके जन्म को सार्थकता प्रदान करेगा। यह भाव 'उरुष्यति' क्रिया द्वारा प्रकट हुआ है। उरस् धातु सामर्थ्यवृद्धि के अर्थ में प्रयुक्त होती है। 'उरु' शब्द का अर्थ विस्तीर्ण है। ज्ञानप्रदाता (देवः), शिक्षार्थी की सामर्थ्य को बढ़ाये, उसके ज्ञान को विस्तीर्ण करे। 'चेतति' क्रिया द्वारा संकेतित जिस चेतना को शिष्य में जगाया गया है, उसका विस्तार करे—यह भाव 'उरुष्यति' क्रिया द्वारा व्यक्त हुआ है।

'अमृतात् इव' उपमा का प्रयोग मंत्र के भाव को और भी स्पष्ट कर देता है। डॉ० वासुदेव-शरण अग्रवाल के अनुसार मनुष्य के भीतर मन अमृतज्योति है। मन पर जब पापान्धकार की छाया पड़ती है तभी उसका सम्बन्ध अमृतत्व से टूट जाता है। शरीरस्थ प्राणशक्ति, जिसकी संज्ञा अमृत है, को जगाने से इस अमृतत्व की पुनः प्राप्ति हो जाती है। अग्निरूप गुरु ही शिष्य में प्राणों का स्पन्दन उत्पन्न करता है और इस प्रकार उसके प्रज्ञालोक में अमृतत्व की वर्षा करता है। जैसे अमृत से मृत भी चेतना प्राप्त कर लेता है वैसे ही शिक्षक की अमृतमयी वाणी नवजात (ज्ञान के क्षेत्र में) शिष्य को अमृतत्व से भर देती है। वह उसे अमृतत्व का आस्वादन कराता है, उसके प्रज्ञाबल को बढ़ाता है और उसकी चेतना का विस्तार करके उसे नया जन्म देता है क्योंकि उसका जन्म ही इसी के लिए हुआ है।

(५)

इस सूक्त में सारस्वत-साधना का उल्लेख है। इसमें 'वाज' या 'शरीरधर्मा' साधक पहले ऋत से आविर्भूत-ज्योति होकर ऋभु बनता है और आगे विभु बन जाता है। 'विभु' बन कर वह अन्य साधकों को ऋभु बनने की प्रेरणा देता है। वाज ऋभु और विभु में 'वाज' साधक का वर्तमान रूप है और ऋभु है उसका भावी रूप, जिसे वह ज्योति की आराधना करके प्राप्त करेगा। 'विभु' इस आराधना का प्रेरक साक्षीभूत गुरु है। पहले मंत्र में जब ऋभुत्व की साधना के लिए मातृभूमि का सच्चा पुत्र बनने के लिए कहा गया है। इससे निरन्तर वर्द्धमान सामर्थ्य साधक में जागेगी और वह भूमि के अधिष्ठातृदेव अग्नि से तादात्म्य प्राप्त कर लेगा। दूसरे मंत्र में अपनी बुद्धि को दिव्य-भावानुपेत करके साधक के अग्नि के हविरूप से तदाकार होने की ओर संकेत है। तीसरे मंत्र में साधक सारस्वतयज्ञ का होता बन कर 'विभुत्व' की संसिद्धि कर चुका है अब उसका कार्य लोकसंग्रह में प्रवृत्त होकर अन्य लोगों में ज्ञान की चेतना जगाना है। वह ऐसी चेतना का अनवरत विस्तार करता है और सबको नया जन्म देकर उनके प्रज्ञाबल को बढ़ाते हुए उनको अमृतत्व का आस्वादन कराता है और इस प्रकार अपने जीवन को सफल बनाता है।

——:००:——

# श्रावणी और स्वाध्याय

प्रा० श्री भद्रसेन दर्शनाचार्य

भारत म मुख्यत तीन ऋतुम्रो का साम्राज्य रहता है। मानवसमाज प्रकृति के सम्पर्क म रहता हुम्रा सदा से ही अपनी दिनचर्या ऋतुम्रो के अनुसार बनाता और व्यतीत करता रहा है। अपनी आजीविका करने की जो सुविधा ग्रीष्म और शरद् ऋतु मे प्राप्त होती है, वह वर्षा ऋतु म सर्वथा असम्भव है। आज विज्ञान की प्रगति म यातायात और भवन आदि की अनेक सुविधाए होन पर भी कई बार वर्षा के कारण वहुत सा कारोबार ठप हो जाता है। विशेष करके क्षत्रियो, यात्रियो और कृषको का, और मन्द तो सवका हो जाता है। अन्य ऋतुम्रो की अपेक्षा वर्षा ऋतु मे मानव-समाज को आजीविका की उधेड-बुन से अतिरिक्त कुछ समय मिल जाता है। भारतीय मनीषियो ने इस वर्षाकालीन चातुर्मास के अतिरिक्त समय और मानव-जीवन की पूर्णता को ध्यान में रखकर इन दिनों एक विशेष सत्र श्रावणी पर्व के नाम से आयोजित किया। क्योकि—

मनुष्य-जीवन केवल कारोबार तक ही तो सीमित नही है, यदि ऐसा होता तो बडे-बडे कारोबार वालो का जीवन कृत-कृत्य होता और वे आत्मिक शान्ति और मानसिक सन्तोष का अनुभव करते। मनुष्य-जीवन तो आत्मा और शरीर के समुच्चय का नाम है। उसको जहा भौतिक शरीर के पालन-पोषण के लिए भौतिक साधनो की अपेक्षा है, जिसकी पूर्ति और प्राप्ति कारोबार से होती है, वहा आत्मा को आत्मिक-भोजन की आवश्यकता होती है। जिसकी सिद्धि के लिए ज्ञान की अपेक्षा है। यही रहस्य ज्ञानान्मुक्ति साख्य ३, २३, ऋते ज्ञानान्नमुक्ति, विद्ययामृतमश्नुते यजु० ४०, १४, तथा तत्त्वज्ञानान्नि श्रेयसाधिगम। १, १, १, न्याय दर्शन आदि शास्त्रो में प्रतिपादित किया है। मानव-समाज जहा भौतिक शरीर की समृद्धि और सिद्धि क ग्रीष्म, शरद् ऋतु म कारोबार में व्यस्त रहता है, वहा वर्षा ऋतु मे प्रकृति के प्रभाव से कारोबार के स्वाभाविक मन्द हो जाने से आत्मिक समृद्धि और सिद्धि के लिए ज्ञान की प्राप्ति और विकासार्थ पर्याप्त समय मिल जाता है।

सासारिक पुरुषो के लिए ज्ञान-प्राप्ति का सरल और उत्तम माग स्वाध्याय और सत्सग ही है। मनुस्मति के निर्देशानुसार प्राचीन काल मे श्रावण पूर्णिमा से प्रारम्भ होने वाला स्वाध्याय-सत्र एक विशेष सन्मानित स्थान रखता था। यह सत्र ग्रामो, नगरो और शिक्षण-सस्थानो मे चलता था तथा इस चतुर्मास्य मे वेद का विशेष स्वाध्याय होता था। इन दिनो ऋषि मुनि वनो से नगर, ग्रामो के निकट आकर आवास करते थे। उनकी सत्सगति का लाभ उठाने के लिए नागरिक-जन विशेष आयोजन करते थे। यह प्रथा जैनियो मे आज भी विद्यमान और प्रचलित है। जैन मतावलम्बी मुनि इस चातुर्मास म यात्रा नही करते तथा जिस नगर मे जो मुनि विराजमान होता है, भक्त-जन प्रात साय उनकी विद्यमानता मे सत्सग रचाते है। परम्परागत स्वाध्याय-सत्र की प्रवृत्ति का स्मारक **यह श्रावणी पर्व है।** सारे भारतीय साहित्य मे स्वाध्याय की महिमा का विशेष वर्णन उपलब्ध होता है। विशेषरूपेण शतपथ ब्राह्मण, उपनिषद् एव मनु आदि स्मृतिग्रन्थ द्रष्टव्य है। तैत्तिरीयोपनिषद् की शिक्षावल्ली में जहा आचार्य अपने शिष्य को स्वाध्याय की महिमा का निर्देश करता है वहा स्नातक को भावी जीवन का कार्यक्रम वताते हुए कहता है कि "स्वाध्यायान्मा प्रमदः।" (स्वाध्याय में प्रमाद मत करो) तथा "स्वाध्यायप्रवचनाभ्याम्न प्रमदितव्यम्" (स्वाध्याय और

प्रवचन में कभी प्रमाद न करना) इन साधारण, सरल, छोटे शब्दों में आत्मिक उन्नति और जीवन-प्रगति का रहस्य प्रकट कर दिया है।

स्वाध्याय शब्द स्व+अध्याय और सु+आ+अध्याय दो प्रकार से निष्पन्न होता है। स्व का अर्थ है अपना, अध्याय का अर्थ है पठन, मनन, निरीक्षण, विश्लेषण अर्थात् आत्म-निरीक्षण, आत्मा के स्वरूप, शरीर-सम्बन्ध और प्रगति का विचार स्वाध्याय कहलाता है। सु का अर्थ है अच्छा, सुष्ठु, सुन्दर, कल्याणकारक, आ का अर्थ है मर्यादा, चारों ओर, आवृति अर्थात् सुष्ठु आवृत्य अध्ययन=स्वाध्याय अच्छे ग्रन्थों का अच्छी प्रकार से अध्ययन भी स्वाध्याय कहलाता है।

स्वाध्याय का एक अर्थ और भी है। तैत्तिरीय उपनिषद् की शिक्षावल्ली में स्वाध्याय और प्रवचन दोनों शब्द अनेक बार इकट्ठे (समस्त) पढ़े गए हैं। "तेन प्रोक्तम तदधीते तद्वेद।" प्रवचन, प्रवचनीय और प्रवक्ता इत्यादि शब्दों के अध्ययन और मनन से यह निष्कर्ष निकलता है कि तैत्तिरीय, मैत्रायणी, कठ, कपिष्ठल, जैमिनीय आदि शाखाओं और उनके व्याख्यानभूत ब्राह्मणों आदि का अध्ययन-अध्यापन प्रवचन[1] कहलाता है। प्रवचन की समीपता से स्वाध्याय का अर्थ है वेद (ऋक्, यजु, साम, अथर्व मूल संहिताओं) का अध्ययन, मनन। श्रावणी पर्वसम्बन्धी मनुस्मृति आदि की चर्चा से भी यही भाव अधिक झलकता है। "स्वाध्यायोऽध्येतव्य" वाक्य में स्वाध्याय किसी विशेष ग्रन्थ का संकेत प्रतीत होता है, अन्यथा अर्थसंगति कठिन है। यतो हि अध्येतव्य (पठितव्य) स्वाध्याय किसी अध्ययनीय वस्तु का नाम है। "स्वाध्यायोऽध्येतव्यः" इस शीर्षक से मीमांसा दर्शन में एक विशेष विचार-चर्चा है, जिसमें स्वाध्याय का भाव वेद एवं वैदिक साहित्य है। स्वाध्याय से मिलता हुआ दूसरा शब्द अन्वध्याय है, जो इसी अर्थ में वैदिक साहित्य में प्रचलित है। स्वाध्याय के इसी अर्थ को सामने रखकर शतपथ ब्राह्मण और उपनिषदों में स्वाध्याय की महती प्रशंसा उपलब्ध होती है।

आर्य संस्कृति का केन्द्रबिन्दु वेद ही है। वेद के आधार पर ही सारे भारतीय साहित्य का वट-वृक्ष पल्लवित, पुष्पित और फलित हुआ। सारे के सारे भारतीय साहित्य के विकास का बीज वेद ही है। चाहे वह ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, वेदांग, उपांग, रामायण, महाभारत, स्मृति, पुराण और लौकिक गद्य-पद्य, काव्य, नाटक आदि किसी भी क्षेत्र का क्यों न हो, सबने एक स्वर से वेद को प्रमाण माना है। भारतीय ज्ञान की कसौटी का केवलमात्र परम प्रमाण वेद ही है। अत एव स्मृतिकार मनु ने कहा था। "वेदश्चक्षु सनातनम्" वेद मानवों का चिरन्तन चक्षु है। "सर्वज्ञानमयो हि स" तथा सर्वं वेदात्प्रसिध्यति।" आर्यों की सब समस्याओं, प्रश्नों और वैज्ञानिक रहस्यों का समाधान और सिद्धि वेद से होती है। इसी तान में अपना स्वर मिलाते हुए महर्षि दयानन्द ने कहा था। "वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है, वेद का पढ़ना-पढ़ाना, सुनना-सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है।" वेद की इस सर्वतो महान् महिमा से भी स्वाध्याय का अर्थ वेद प्रकट होता है। श्रावणी पर्व की इस स्वाध्याय भावना के साथ एक और भी प्रेरणा है, स्वाध्याय=वेदाध्ययन तथा ज्ञान-विज्ञान की वृद्धि के लिये जो जन सर्वदा प्रयत्नशील रहते हैं, वे भारतीय समाज में ब्राह्मण कहलाते हैं। वे सांसारिक ऐश्वर्य और आराम से दूर, तप, त्याग-सम्पन्न होकर अहर्निश ज्ञान-विज्ञान यज्ञ का अनुष्ठान करते हुए सबकी प्रगति के

(शेष पृष्ठ सं० ७९ पर)

---

[1] विस्तार के लिए देखिए वासुदेव शरण लिखित "पाणिनिकालीन भारतवर्ष" का शिक्षा और साहित्य-प्रकरण।

# वेदों का प्रचार कैसे हो ?

लेखक – श्री शङ्करसिह वेदालंकार, एम० ए०

आर्यावर्त्त की वसुन्धरा विविध रत्नराजियो से सम्भृतान्तरंग रही है और बनी रहेगी । उन रत्नराशियों में वेदों की भी एक अमूल्यराशि है जिसकी पावनी प्रभा से अवनी और अम्बर का कण-कण आलोकित हो रहा है । आज भी इस की अनूठी रसस्यन्दना से हमारा जीवन-प्रदीप देदीप्यमान होता रहता है । जिस दिन यह वरदा श्रुति हमसे वियुक्त हो जायगी, हम निश्चेष्ट और निष्प्राण हो जायेंगे ।

हम इसके सरक्षण में सदैव तत्पर रहे हैं और बने रहेंगे । हम आशा और विश्वास की नौकाओं पर बैठ कर सन्तरित होना जानते है, निराशा की नौका की ओर कभी दृष्टि नहीं डालते । हमें चारों दिशाओं में विजयश्री मिलती रही है, हमने पराजय का मुंह कभी नहीं देखा ।

हम विपत्तियों के वात्याचक्र में विघूर्णित हुए है, सन्तापों से सन्तप्त हुए है, प्रहारों से प्रताड़ित हुए है और महाविनाश की वेला में भी व्यथित होते रहे है पर कभी भी हमने संकटों के कण्टकों में आहें नहीं भरी हैं । धूर्त धुरन्धरो पर धावा बोल-बोल कर उन्हें पटक-पटक कर रणस्थल में रगड़ते रहे हैं । हमने कभी अपने आध्यात्मिक भंडारों को विनष्ट नहीं होने दिया, जिसने भी आंखें उठाई उसका हमने स्वत्व ही समाप्त कर डाला ।

जब वेद का प्रचण्ड भानु कृष्णाकादम्बिनी से पूर्ण आच्छादित हो चुका था उस समय समग्र शास्त्रनिष्णात तत्त्ववेत्ता परिव्राजकाचार्य स्वामी विरजानन्द सरस्वती के अपूर्व शिष्य कालजिह्व, कुलक्कर महर्षि दयानन्द सरस्वती ने अपने ज्ञान के अमन्द पवन से उसको छिन्न-भिन्न कर वैदिक प्रभाकर की प्रखर तमध्वंसिनी मरीचिकाओं को पुनः प्रकाशित किया । उस महर्षि के हृदय में वेद था, वाणी में वेद था, रोम-रोम में वेद था ··· वे जीते थे तो वेद के लिए, खाते थे तो वेद के लिए, चलते थे तो वेद के लिए, उठते थे तो वेद के लिए, बैठते थे तो वेद के लिए, बोलते थे तो वेद के लिए, उनका जीवन ही वेदमय था ।

इसी कारण उन्होने ससार के समुत्थित नवीन ईसाई, मुसाई, किरानी, कुरानी, जैनी और बौद्धो आदि मतवादियों की अवैदिक मान्यताओ का घोर खंडन किया और वैदिकवाद की प्रतिष्ठापना की ।

उन्होंने आर्य-समाज की स्थापना कर वेदो के प्रचार व प्रसार का गुरुतर भार उसके कन्धों पर छोड़ा और कहा कि – 'वेद सब सत्य-विद्याओं का पुस्तक है, वेद का पढ़ना-पढ़ाना, सुनना-सुनाना सब आर्यो का परम धर्म है ।"

इस परम धर्म का पालन आर्य-समाज ने प्रारम्भिक नवोत्थान के युग में बड़ी सतर्कता के साथ किया । पं० गुरुदत्त विद्यार्थी ने आंग्लभाषा में कुछ सूक्तों और अध्यायों का अनुवाद करके वेद का प्रसार किया । वैदिक-मैगजीन भी इसी उद्देश्य से निकाली गई । जिसके कार्य को आचार्य रामदेव जी तथा पं० चमूपति ने भी किया पर इनके बाद उसका कोई समुद्धारक न मिला ।

पं० तुलसीराम जी ने सामवेद का, श्री क्षेमकरण त्रिवेदी ने अथर्ववेद का, पं० शिवशंकर शर्मा काव्यतीर्थ ने ऋग्वेद के कुछ अंशों का तथा पं० आर्यमुनि वैदिक रिसर्च स्कालर ने कतिपय ऋग्वैदिक अध्यायों का सुन्दर अनुवाद कर सर्व-

गम्य बनाने का महान प्रयत्न किया । गुरुकुल कांगड़ी के सुप्रसिद्ध स्नातक पं० जयदेव जी विद्यालंकार ने चारों वेदों का भाष्य किया । इस प्रकार वेद के प्रचार व प्रसार तथा प्रकाशन का बड़ा ही सुन्दर कार्य आर्य-समाज ने करके दिखाया ।

काल की कराल उदरदरी में जब ये विद्वान् समा गये तो फिर वेदों के प्रचार व प्रसार तथा प्रकाशन का कार्य भी क्रमशः मन्द होने लगा । वेद के नाम पर कई स्थानों पर वेद-पीठों की सस्थापना हुई पर सन्तोष-जनक कार्य न हो सका । केवल आचार्यप्रवर ब्रह्मदत्त जिज्ञासु ने ऋषि दयानन्द के वेद-भाष्य पर मौलिक योग्यता-पूर्ण कार्य करके दिखलाया । इस कार्य की जितनी भी प्रशंसा की जाय उतनी कम है ।

भारत की समस्त आर्यसमाजों मे 'श्रुति प्रचार सप्ताह' की आयोजनायें समायोजित की जाती है पर हमारा दुर्भाग्य है कि हमारे पास वेद के पण्डित नहीं हे । जो थे वे मृत्यु की दृढ़ दाढ़ों से मसल डाले गये और जो अब अवशिष्ट हैं वे भी उसी ओर जाने की तैयारी में है । अभी कुछ दिन हुए पं० जगदीशचन्द्र जी शास्त्री दर्शनाचार्य हमारे बीच से उठ गये । कालरूपी मत्त मातंग ने उनको कमलनाल की भांति उच्छिन्न कर अपनी उदरगुहा में रख लिया । वे वेदों के ऐसे पण्डित थे कि कोई वेद लीजिए और कहीं से भी किसी मन्त्र का अर्थ पूछ लीजिए । वे ऐसे बतलाते चले जाते थे जैसे कोई रहीम के दोहों का अर्थ करता चला जाता है ।

हम वेद की कथाएं उनसे सुनते हैं, जिन्हें वेद का क-ख-ग भी नहीं आता । वे न तो वेदों को पढ़ते हैं, न ही उनके मन में वेदाध्ययन की भावना है । वे तो केवल दयानन्द और वेद की दुहाई देकर आर्य लोगों को प्रसन्न करना जानते हैं । धारावाहिक औपन्यासिक वक्तृता उनको प्राणप्यारी है उन्हें तात्विक विचार करनेका अवसर कहां मिलता है । अब सदाचारी, सत्यवक्ता, शास्त्रार्थमहारथी उपदेशक कहां है । भले ही हम क्षणमात्र के लिए इन पंक्तियों को निराशा की निबिड़ता से सक्रान्त समझ लें पर वास्तविकता किसी से छिपी नहीं है ।

समाजों में कौन वेद पढ़ता है ? कई स्थानों पर समाज के सभासदों ने बताया कि सभी उपन्यास ले २ कर पढते रहन हैं । वेद तो केवल पुस्तकालयों की शोभामात्र के लिए सुसज्जित करके रख दिए गये है ।

समाज खोखला हो रहा है–खोखला । पुराने समाज के सेवक आठ २ आंसू रो रहे हैं । कोई कहता है शिष्य नहीं मिलते, हमारी विद्या हमारे साथ चली जायगी । कोई कहता है समाज युवाशक्ति से शून्य हो रहा है । यदि ऐसा ही रहा तो हमारा अस्तित्व सुरक्षित रहना असंभव हो जायगा । आज आर्यसमाजी भी तरह २ के हो रहे है कोई जनसंघी आर्यसमाजी है, कोई कांग्रेसी आर्यसमाजी है तो कोई कम्युनिस्ट आर्य-समाजी है । शुद्ध आर्यसमाजी तो मिलना दुर्लभ हो गया है । हमने ईंट पत्थर के पूजने वालों का बड़ा खण्डन किया है, पर अब हम स्वयं ईंट-पत्थर के पुजारी हो रहे हैं । जहां देखो गगनचुम्बिनी अट्टालिकाए इठला रही है पर उनमें यज्ञ करने वाले याज्ञिक नहीं है, मन्दिर सूने पड़े है । आज विहार का बच्चा २ भूख से तड़प रहा है । ईसाई उनको प्रलोभन दे २ कर अपने धर्म में मिलाते जाते है पर हम क्या कर रहे है ? इसका निरीक्षण करना चाहिए । जिन अनाथों का संत्राण ईसाई कर रहे है क्या

वे हमारे भक्षक न बनेंगे। हमें भी चाहिए उनको लेकर समाज की ओर से एक बृहद् उपदेशक विद्यालय खोल कर, उसमें उनको दीक्षित कर वेद के प्रचारक बनावें।

इस विधुरारोदन व प्रशक्त प्रलाप से होना कुछ नहीं फिर हमें क्या करना चाहिए। मेरे विचार में जो योजना है उसका उल्लेख कर देना चाहता हूं। पण्डित हमारे पास अब भी है जिनकी जिह्वा पर ऋचाएं नृत्य करती रहती है यदि हम चाहें तो उनको अर्थ समस्या के विकट व्यूह से मुक्त कर कार्य ले सकते हैं।

१– प्रत्येक जनपद की आर्यसमाजें एक वेदप्रचार के लिए सम्मिलितनिधि की व्यवस्था करे। और किसी सुयोग्य विद्वान को रखकर वेद विषयक ग्रन्थों का प्रकाशन करायें।

२– इसी निधि के अन्तर्गत एक सुयोग्य प्रचारक रक्खें, जो उन प्रकाशित ग्रन्थों का तथा समाज का प्रचार कर सके।

३– आवश्यकतानुसार इन व्यक्तियों का परिवर्तन और परिवर्धन भी करते रहें।

४– वैदिक ग्रन्थों के प्रणेता इस विद्वान को विश्वविद्यालय के स्तर का वेतन देना चाहिए और उपदेशक को उससे कुछ न्यून वेतन नियत करना चाहिए।

५– साप्ताहिक सत्संगों में वेद के सरल और जीवनोपयोगी सूक्तों का सरल अर्थ कर जन सामान्य को वेद की ओर आकर्षित करने का प्रयत्न करना चाहिए।

यह कार्य सब जनपदों में तो नहीं पर कुछ में तो बड़ी सफलता के साथ सम्पादित किया जा सकता है। यदि यह काम पृथक् २ रूप से जनपद न कर सकें तो इस कार्य को प्रान्तीय सभाएं करें पर प्रान्त का कार्य उच्चस्तर पर होना चाहिए। इसमें जनपदों की आनुपातिक अर्थ व्यवस्था का भी ध्यान रखना आवश्यक है।

या फिर जनपदों की एकत्रित धनराशि प्रान्तीय सभाएं सार्वदेशिक सभा को वेद वृत्ति के रूप से मासिक सहायता प्रदान करती रहें : कुछ आवश्यक प्रकाशन प्रान्तीय सभाएं चाहें तो कर लें पर वेद सम्बन्धी समस्त कार्य सार्वदेशिक पर ही छोड़ें रहें। सार्वदेशिक सभा कुछ ऐसी व्यवस्था करे जिसमें वेदों का कार्य तो हो ही पर साथ में आर्यसामाजिक दृष्टिकोण से समस्त दर्शनों का, ब्राह्मणग्रन्थों का, गृह्यसूत्रों का तथा आरण्यकादि ग्रन्थों का भी समुचित भाष्य प्रकाशन हो। इन भाष्यों को प्रामाणिक माना जाय। हर एक विषय की पृथक् २ पीठ स्थापित की जाय। प्रत्येक विषय के पण्डित अपने २ विभाग में कार्य करें। उनको विश्वविद्यालय के स्तर का वेतन दिया जाय।

वेद विषयक कार्य तो सभी जगह हो रहा है पर यह है सब विशृंखलित अवस्था में। इस कारण हमें सफलता नहीं मिल रही है। प्रकाशित ग्रन्थों का अधिक मूल्य होने के कारण उनका प्रचार भी नहीं हो पाता। सब शक्तियां मिलकर जितना कार्य कर सकती हैं उतना पृथक् रहकर नहीं।

"एकश्चन्दस्तमो हन्ति न च तारागणा अपि"।

कुछ विद्वान् ऐसे हैं जिन्हें वैदिक अनुवान देकर वेद का कार्य लिया जा सकता है। गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में आचार्य पं० प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति, पं रामनाथ जी वेदालंकार, पं० भगवद्दत्त जी वेदालंकार आदि ऐसे विद्वान् है जिनसे उच्चकोटि के ग्रन्थ लिखाए जा सकते हैं। पं० रामनाथ जी वेदालंकार ने अभी एक ग्रन्थ

लिखा है जिस पर उन्हें आगरा विश्वविद्यालय ने पी० एच० डी० देकर सम्मानित किया है। इस ग्रन्थ रत्न का नाम है "वेदों की वर्णन शैलियां"। जिस समय यह ग्रन्थ विद्वद्वर्ग में जायेगा तो उन लोगों की आंखें खुली ही रह जायेंगी। आचार्य पं० प्रियव्रत जी ने "वेदों में राजनैतिक सिद्धा त" नाम का एक बड़ा ही अद्भुत ग्रन्थ लिखा है जो अभी प्रकाशित नहो हो पाया है। यह राजनीति के अपूर्व तत्त्वो का प्रकाशक ग्रन्थ होगा। प० भगवद्दत्त जी वेदालकार 'विष्णु देवता' 'ऋषि रहस्य' नाम की खोज पूर्ण पुस्तकों का प्रणयन कर प्रान्तीय राज्य से पुरस्कृत हो चुके हैं। पं० धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड ने सामवेद और यजुर्वेद का भाष्य आंग्लभाषा में कर रक्खा है। इसी प्रकार डा० सुधीरकुमार गुप्त एम० ए० पी० एच० डी०, श्री युधिष्ठिर मीमांसक डा०-मुन्शीराम शर्मा 'सोम' आदि कई विद्वान् अपनी-२ शैलियो से वेद का कार्य कर रहे हैं किन्तु इस कार्य को और बढ़ाने की आवश्यकता है। दलबन्दियों के दलदल में न फंस कर यदि आर्य-समाजें चाहेंगी तो कार्य अवश्य होगा नहीं तो यही कहना पड़ेगा कि—

बैठे त्रिमार निज नाम न काम जाना।
ऐंठे सुधार पर भार न किन्तु माना ॥
देवाधिदेव प्रभु को वर वेद वाणी।
आर्या प्रजा अमर ताहि यहां भुलानी ॥१॥

जो थे प्रचार कर वेद ध्वजा उड़ाते।
सोते सुजान पर सत्य जगे दिखाते ॥
काटे असत्य कुल ढोंग रचे अनन्ता।
हैं वे कलङ्क नर डंक बने महन्ता ॥२॥

देखे सुवेद अब देर लगे विशाला।
है तो लसा मगर ऊपर धूल जाला ॥
देखौ न जो सु उपदेशक आजु बोलें।
शेरें पढ़ें न श्रुति तत्त्व टटोलें ॥३॥

कैसे प्रचार वर वेदनु को करेंगे।
कैसे विचार शुभ जीवनु में भरेंगे ॥
होते दयालु ऋषि तो मन माहि रोते।
हा हा समाज पर सं निज आश खोते ॥४॥

॥ इत्यलम् ॥

शेष पृष्ठ ७५ से आगे—
लिए ज्ञान के विकास, समस्याओ के समाधान तथा विज्ञान प्रदत्त विविध सुविधाओ के आविष्कार मे रत रहते हैं। जिनके विकसित ज्ञान से हम अपने सब कार्यों के सम्पादन मे समर्थ होते है उनका ध्यान तथा मान करना प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य हो जाता है। उनकी रक्षा और विकास के लिए पूर्ण समयोग[1] देना चाहिए तभी ज्ञान-यज्ञ का सम्पादन सम्भव हो सकता है इसकी स्मृति और कर्तव्य-बोध के लिए श्रावणी पर्व पर ब्राह्मण-जन अपने यजमानो के कर मे रक्षा-सूत्र बाधते है, कुछ अश मे यह प्रथा सनातनी भाइयो मे आज भी विद्यमान है। यजमान अपने हाथ मे रक्षा-सूत्र बन्धवाकर अपने ज्ञानदाता, चक्षुरूप, पथ-प्रदर्शक की रक्षा का सारा भार अपने ऊपर ले लेता है। इसी रक्षासूत्र की रक्षा की भावना से यवन राज्य-काल मे बहिन द्वारा भाई को राखी बाधने का त्योहार प्रचलित हुआ। ———

१ इसीलिए पुरातन साहित्य में ब्राह्मणो को इतना महत्त्व और मान दिया गया है, तथा स्मृति मे उनको अदण्ड्य कहा है।

# दीनबन्धु सी. एफ. ऐण्ड्र्यूज पर
# गुरुकुल कांगड़ी तथा उसके संस्थापक का प्रभाव

'मौडर्न रिव्यू' मार्च १९१३ में प्रकाशित सी. एफ. ऐण्ड्रयूज के 'हरिद्वार और इसका गुरुकुल' लेख का हिन्दी रूपान्तर अब पुन: विश्वभारती संस्था के मासिक-पत्र में दीनबन्धु ऐण्ड्रयूज की पुरानी चिट्ठियां छप रही हैं। उनमें एक चिट्ठी द्वारा इस बात पर प्रकाश पड़ता है कि वे किस प्रकार महात्मा मुंशीराम जी से तथा गुरुकुल से प्रभावित हुए थे और परिणामतया वे शाकाहारी बन गए थे। जिस पत्र मे इस बात का उल्लेख है, उस पत्र का वह अंश हम यहां दे रहे है।

——सम्पादक।

I have been living for some weeks in the Gurukula at Hardwar. Mahatma ji Munshiram is one of the noblest Indian I have ever met and extra ordinarily wider in outlook than the common Arya Samaj creed. Being with him has only increased the longing I have mentioned. Another small factor is that I have become a vegetarian and I have found the great benefit from it, so that the health question would not loom so large as it otherwise might have done. I have spoken of all this to no one except Mahatma ji and you and Willie Pearson though Mr. Rudra partly knows it I am anxious however not to give him premature anxiety : he has had so much lately and I would wish to spare him all I can.

C. F. ANDREWS
'The Modern Review,' March 1913

मैं कुछ हफ्तों से हरिद्वार गुरुकुल में रह रहा हूं। मेरे सम्पर्क में आये भारतीय नागरिकों में महात्मा मुंशीराम जी सर्वोत्कृष्ट हैं और उनका दृष्टिकोण आर्य-समाज के सामान्य आदर्श की अपेक्षा असाधारण रूप से कहीं अधिक व्यापक है। इसी कारण उनके साथ रहने की मेरी उत्कण्ठा जिसका कि मैं पहिले भी जिक्र कर चुका हूं और अधिक प्रबल हो गई है। दूसरी सामान्य बात यह घटी है कि अब मैं विशुद्ध शाकाहारी हो गया हूं और इससे मुझे अत्यधिक लाभ हुआ है। शाकाहारी न होने के कारण स्वास्थ्य खराब रहने को जो समस्या उग्ररूप में आ खड़ी होती थी सम्भवतः अब वह समाप्त हो गई है। यद्यपि श्री रुद्रा को भी इन बातों की कुछ जानकारी है लेकिन मैंने महात्मा जी के, आपके या श्री विल्ली पियर्सन के अलावा इसका किसी और व्यक्ति से कतई जिक्र नहीं किया है। बहरहाल उनके वर्तमान चिन्ताभार में और वृद्धि करना मैं मुनासिब नहीं समझता और जहां तक मुझसे बन पड़े मैं उन्हें चिन्ता-मुक्त ही रखना चाहता हूं।

सी. एफ. ऐण्ड्रयूज

# वैदिक साहित्य को गुरुकुल की देन

( श्री विनोदचन्द्र विद्यालंकार, एम ए, गुरुकुल कांगड़ी )

गुरुकुल कांगड़ी की स्थापना में इसके संस्थापक महात्मा मुंशीराम का एक प्रमुख उद्देश्य था स्वामी दयानन्द द्वारा प्रदर्शित पद्धति से वैदिक साहित्य का अनुशीलन कराना एव वैदिक धर्म के प्रचार-प्रसार के लिए उच्चकोटि के लेखक तथा प्रचारक तय्यार करना। भारतवर्ष में जिस समय गुरुकुल-शिक्षाप्रणाली का पुनरुज्जीवन हुआ था, उस समय वेदो के अध्यापनार्थ पडितों का अत्यन्त अभाव प्रतीत होता था, किन्तु अब गुरुकुलो के प्रयत्न से वेद-वेदाग के पडितो की कमी नहीं है। गुरुकुल के अनेक स्नातक अत्यन्त परिश्रम, निष्ठा तथा विद्वता के साथ वेदो पर कार्य कर रहे हैं तथा वे आधुनिक ज्ञान-विज्ञान एव नवीन विवेचनात्मक शैली से परिचित होने के कारण वैदिक अनुसंधान-कार्य में पर्याप्त सफल हुए है।

गुरुकुल के पुराने समय के एक वेदोपाध्याय पं० शिवशंकर जी काव्यतीर्थ का नाम स्मरणीय है, जिन्होंने उस काल में जब कि स्वामी दयानन्द की शैली से वेदों पर विचार करने वाले विरले ही मिलते थे, न केवल गुरुकुल में वेदों का अध्यापन किया, अपितु अपने अगाध पाण्डित्य का सूचक "वैदिक इतिहासार्थ निर्णय" नामक ग्रन्थ भी लिख कर प्रकाशित किया।

गुरुकुल में वैदिक साहित्य के प्रकाशनार्थ एक 'श्रद्धानन्द स्मारक निधि' स्थापित है, जिसमें प्रतिवर्ष एक वेदविषयक पुस्तक प्रकाशित की जाती है। इस निधि के अन्तर्गत अब तक निम्न पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी है—ब्राह्मण की गो, त्याग की भावना, वैदिक विनय, सोम सरोवर, स्वामी श्रद्धानन्द जी के धर्मोपदेश, सध्या-रहस्य, वेद गीताञ्जलि, सध्या सुमन, अथर्ववेदीय मन्त्र-विद्या, अथ ब्रह्मयज्ञ, वैदिक ब्रह्मचर्य गीत, वरुण की नौका, वैदिक स्वप्नविज्ञान, वैदिक सूक्तियां, वैदिक अध्यात्मविद्या, अग्निहोत्र, वैदिक कर्तव्यशास्त्र, आत्मसमर्पण, वेदोद्यान क चुने हुए फूल, वेद का राष्ट्रिय गीत, मेरा धर्म, ईशोपनिषद् भाष्य, वैदिक वन्दना गीत, विष्णु-देवता, ऋषि रहस्य।

इनके अतिरिक्त स्व० आचाय रामदेव जी ने, जो भारत का बृहत् इतिहास कई भागो में लिखा है, उसके प्रथम भाग में वदिक सिद्धान्तो एव आर्यसमाज की विचारधारा की पोषक सामग्री इतनी अधिक है कि उसे वेद सम्बन्धी ग्रन्थ कहना अनुचित न होगा। गुरुकुल क भूतपूर्व आचार्य स्व० पण्डित चमूपति जी ने अपना कवित्वमय सुन्दर वेदव्याख्याग्रन्थ 'सोम सरोवर' गुरुकुल में ही लिखा तथा वह गुरुकुल से ही प्रकाशित हुआ है। अन्य अनेक वैदिक विद्वानो के वेद सम्बन्धी कार्य का भी बहुत कुछ श्रय गुरुकुल को है, क्योकि उन्होने गुरुकुल में बैठ कर तथा गुरुकुल के पुस्तकालय का उपयोग करते हुए अपने ग्रन्थो का प्रणयन किया है, भले ही उनके ग्रन्थ गुरुकुल की ओर से प्रकाशित न हुये हों।

अनेक वर्षों से गुरुकुल में एक वैदिक अनुसधान विभाग खुला हुआ है, जिसमें प भगवद्दत्त जो वेदालंकार एम.ए अनुसन्धानकार्य में संलग्न हैं तथा इस विभाग से निम्न पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं---ऋभु देवता, वैदिक स्वप्न विज्ञान, वैदिक अध्यात्म-विद्या, आत्म-समर्पण, विष्णु देवता, ऋषि-रहस्य, वेद विमर्श, ऋषिदेव विवेचन। आपकी विष्णु देवता तथा ऋषि-रहस्य पुस्तकें उत्तरप्रदेश सरकार द्वारा पुरस्कृत भी हुई हैं। उक्त प्रकाशित पुस्तकों के अतिरिक्त आपकी कुछ पुस्तकें अप्रकाशित भी हैं।

अब हम गुरुकुल के स्नातकों की वैदिक-साहित्य सम्बन्धी सेवा का दिग्दर्शन कराने का प्रयत्न करेंगे, जिसका श्रेय गुरुकुल को ही है। विश्वविद्यालय के प्रथम स्नातक, सुप्रसिद्ध साहित्यकार, सम्पादक तथा राजनैतिक कार्यकर्त्ता एवं भूतपूर्व उपकुलपति स्व० प्रो० इन्द्र विद्यावाचस्पति ने जहां उच्चकोटि की साहित्यिक तथा ऐतिहासिक कृतियों की रचना की है वहां कुछ वैदिक ग्रन्थों का प्रणयन भी किया है। स्नातक होने के कुछ समय पश्चात् लिखी 'उपनिषदों की भूमिका' और जीवन के अन्तिम काल में लिखी 'ईशोपनिषद् भाष्य' नामक उनकी रचनाएं अपना विशिष्ट स्थान रखती हैं।

गुरुकुल विश्वविद्यालय के भूतपूर्व वेदोपाध्याय प्रो० विश्वनाथ विद्यालंकार विद्यामार्तण्ड आर्यसमाज के गम्भीर वैदिक विद्वान् हैं। आपने वेदों का गहन अध्ययन करके 'वैदिक पशुयज्ञ मीमांसा,' 'वैदिक जीवन', 'सन्ध्या रहस्य' तथा 'वैदिक गृहस्थाश्रम' नामक ग्रन्थों की रचना की है। इसके अतिरिक्त वैदिक विषयों पर पत्र-पत्रिकाओं में आपके लेख भी प्रकाशित होते रहते हैं।

पं० चन्द्रमणि विद्यालंकार 'पालीरत्न' ने यास्ककृत निरुक्त की दो खण्डों में अपूर्व व्याख्या प्रस्तुत की है। वह व्याख्या आज भी, जब कि निरुक्त की अनेक हिन्दी तथा संस्कृत टीकाएं प्रकाशित हो चुकी हैं, अपना विशिष्ट स्थान रखती है। इसके अतिरिक्त 'वेदार्थ करने की विधि' तथा 'वैदिक स्वराज्य' नामक लघु ग्रन्थ भी आपने लिखे हैं।

सुप्रसिद्ध भाष्यकार पं० जयदेव शर्मा विद्यालंकार विद्यामार्तण्ड मीमांसातीर्थ ने स्वामी दयानन्द का दृष्टिकोण अपनाते हुए चारों वेदों का हिन्दी भाष्य करके आर्यसमाज की जो अपूर्व सेवा की है उसे भुलाया नहीं जा सकता। 'क्या वेदों में इतिहास है ?' नामक पुस्तक में सुयोग्य विद्वान् ने प्रमाण निर्देशपूर्वक यह दर्शाने का प्रयास किया है कि वेदों में इतिहास नहीं है। आपने ऋग्वेद की 'माधवानुक्रमणी' आदि ग्रन्थों का हिन्दी-अनुवाद भी किया है।

तपोमूर्ति पं० देवराज विद्यावाचस्पति वेदों के धुरन्धर विद्वान् तथा गम्भीर विचारक हैं। आपके शोधपूर्ण लेख विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित होते रहते हैं। आपका सम्पूर्ण जीवन वेद-सेवा में लगा हुआ है। आपकी 'अग्निहोत्र' नामक एक पुस्तक गुरुकुल से प्रकाशित हुई है। आपने 'सन्ध्या' की व्याख्या भी लिखी है। आप ज्योतिष के भी प्रकाण्ड विद्वान् हैं तथा वैदिक ज्योतिष के सम्बन्ध में प्रामाणिक लेखक भी हैं। लोकमान्य बालगंगाधर तिलक की अंग्रेजी रचना 'ओरायन' का आपने हिन्दी-अनुवाद किया है। अभी गत दिनों में 'वेदों में सब समस्याओं का समाधान विद्यमान है' इस विषय पर भी आप

लिखते रहे हैं। आपके कुछ ग्रन्थ अप्रकाशित भी हैं।

वेदों के मूर्द्धन्य विद्वान् स्वामी समर्पणानन्द जी (पं० बुद्धदेव जी विद्यालंकार विद्यामार्तण्ड) को कौन नहीं जानता ? जहां आपकी वाणी में ओज है वहां साथ ही आपकी लेखनी भी प्रतिभा-सम्पन्न है। आपने वेद सम्बन्धी अनेक ग्रन्थों का प्रणयन किया है, यथा पंचयज्ञप्रकाश, अथ मरुत्सूक्तम्, सोम, स्वर्ग, शतपथ में एक पथ। वेद में अधिराष्ट्र दृष्टि से मरुत् वीर सैनिक हैं, इसका नाद गुंजाने वाले सर्वप्रथम आप ही हैं। आपने 'सोम' का अर्थ 'ब्रह्मचारी' किया है तथा वेद के तीन 'नाक' या स्वर्ग ब्रह्मचर्य, गृहस्थ एवं वानप्रस्थ आश्रम सिद्ध किये हैं। नूतन दृष्टिकोण देने के कारण लघु-कलेवर होते हुए भी आपके उक्त ग्रन्थ विशेष महत्त्व रखते हैं। उक्त पुस्तकों के अतिरिक्त मान्य विद्वान् ने शतपथ ब्राह्मण-भाष्य तथा अथर्ववेद का भाष्य, यद्यपि ये दोनों भाष्य अपूर्ण हैं, प्रस्तुत करके प्रशसनीय कार्य किया है।

गुरुकुल के भूतपूर्व आचार्य स्वामी अभयदेव जी विद्यालंकार (पं देवशर्मा जी) ने चारों वेदों में से मन्त्र चयन कर भक्तिरस से ओत-प्रोत 'वैदिक विनय' तीन खण्डों में लिखी है। इसमें ३६५ मन्त्रों की भावभीनी मधुर व्याख्या है, जिसमें वर्ष में प्रत्येक दिन के लिए एक-एक मन्त्र है। 'ब्राह्मण की गौ' तथा 'वैदिक ब्रह्मचर्य गीत' आपकी वेद विषयक अन्य कृतियां हैं। ये सब गुरुकुल से ही प्रकाशित हुई हैं। आपने श्री अरविन्द की 'सीक्रेट ऑफ दि वेद' नामक अंग्रेजी लेखमाला का, जो अब 'ऑन दि वेद' नाम से श्री अरविन्दाश्रम द्वारा प्रकाशित भी हो चुकी है, हिन्दी अनुवाद तीन खण्डों में 'वेद रहस्य' नाम से किया है, जिससे हिन्दी के पाठकों के लिए श्री अरविन्द के वेदसम्बन्धी विचार सुलभ हो गये हैं।

गुरुकुल के भूतपूर्व उपकलपति, ससत्सदस्य प्रो० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार ने जहां समाज-शास्त्र, शिक्षाशास्त्र तथा संस्कृति से सम्बद्ध ग्रन्थों का प्रणयन किया है तथा उन पर मगला-प्रसाद आदि पुरस्कार प्राप्त किये हैं, वहां वैदिक-साहित्य सम्बन्धी साहित्य की रचना करने का भी गौरव प्राप्त किया है। आप कुछ समय गुरुकुल में वेदाध्यापन भी करते रहे हैं। आप द्वारा लिखी 'एकादशोपनिषत्' एक अमूल्य कृति है। इसमें आपने ११ उपनिषदों का धारावाही अनुवाद आवश्यक टिप्पणियों सहित प्रस्तुत किया है, जिसमें नीचे मूलपाठ भी दिया गया है। इस ग्रन्थ की भूमिका भूतपूर्व राष्ट्रपति सर्वपल्ली डा० राधाकृष्णन ने लिखी है।

वेदों के उद्भट विद्वान्, प्रख्यात व्याख्याता तथा उच्चकोटि के लेखक श्री प० धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड को समस्त आर्यजगत् सम्मान की दृष्टि से देखता है। पंडित जी संस्कृत, हिन्दी, अंग्रेजी, कन्नड़, जर्मन आदि अनेक भाषाओं के ज्ञाता हैं। आपकी रचनाएं भिन्न २ भाषाओं में सुलभ हैं। वेद-सम्बन्धी आपकी प्रसिद्ध पुस्तक है, 'वेदों का यथार्थ स्वरूप'। इस पुस्तक पर आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब ने १०००) रुपये का पुरस्कार देकर आपको सम्मानित किया है। आप द्वारा प्रणीत 'भारतीय समाजशास्त्र', 'वैदिक कर्तव्यशास्त्र', 'स्त्रियों का वेदाध्ययन और वैदिक कर्मकाण्ड में अधिकार', 'बौद्धमत और वैदिक धर्म', 'ग्लोरी ऑफ दी वेदाज' आदि पुस्तकें अपना विशिष्ट स्थान रखती हैं। इसके अतिरिक्त आपने सामवेद के चुने हुये १०० मन्त्रों का अंग्रेजी में

## उषा का लोप

यस्त्वा पृच्छादीजानः कुहया कुहया कृते ।
एषो अपश्रितो वलो गोमतीमवतिष्ठति ।।
ऋ. ८।२४।३० ।

हे दिव्य उषा! (यत्) जब (कुहया कुहयाकृते) कहां चली गई ? कहां चली गई ? ऐसी अवस्था तेरे द्वारा बना दिये जाने पर वह ( ईजानः ) आध्यात्मिक यज्ञ करने वाला व्यक्ति (त्वा पृच्छात्) तुझ से प्रार्थना कर रहा है कि (एषः) यह (अपश्रितः वलः) आश्रय से भगाया हुआ वलासुर फिर (गोमतीं अवतिष्ठति) इन्द्रियों व दिव्य किरणों के प्रवाह में आ बैठा है ।

आध्यात्मिक क्षेत्र में मनुष्य की क्या २ अवस्थायें हो सकती हैं ? उनमें से एक अवस्था का यहां चित्र खींचा गया है । प्रभु के भक्त को जब दिव्य उषा का दर्शन हो जाता है, आध्यात्मिक ज्योति की कुछ हलकी सी झलक दिखाई दे जाती है, तब वह वलासुर जिसने गौवों अर्थात् दिव्य किरणों को घेरा हुआ था छिन्न-भिन्न हो जाता है । परन्तु उन्नति की ओर पग बढ़ाने वाले मनुष्य की सदा यही अवस्था नहीं बनी रहती, जब तक वह उन्नति की किसी विशेष सीमा तक नहीं पहुंच जाता, तब तक उसके उत्थान व पतन दोनों ही होते रहते हैं । जो मनुष्य उन्नति की उस सीमा तक अभी नहीं पहुंच पाया है, जहां से कि उसका पतन न हो— उन्नति और पतन जिसके दोनों होते रहते हैं— ऐसे मनुष्य का यहां चित्र खींचा गया है । आध्यात्मिक ज्योति की कुछ हलकी सी किरण दिखाई दी, पाप-वासना रूपी बल कुछ क्षीण हुआ, परन्तु कालान्तर में जब मनुष्य उस सीमा पर न ठहर सका, कुछ नीचे हुआ तो वलासुर ने उसे फिर आक्रान्त कर लिया । दिव्य किरणें उसने फिर आ घेरीं । इस अवस्था में मनुष्य दिव्य-उषा से प्रार्थना कर रहा है कि हे दिव्य उषा ! तुम कहां चली गई ? तुम कहां चली गई ? यह वलासुर तो फिर दिव्य किरणों की धार (गोमती) में आ बैठा है ।

## मेष-वाहन (मेध्यातिथि)

ओ३म् इत्था धीवन्तमद्रिवः काण्वं मेध्यातिथिम्
मेषोभूतोऽभियन्नयः । ऋ. ८।२।४० ।

(अद्रिवः) हे वज्रिन् इन्द्र ! (काण्वं मेध्यातिथि) कण्व के पुत्र मेध्यातिथि को (मेषः भूत·) उसका मेष (मेंढा) रूप वाहन बनकर (अभियन्) शत्रुओं से लड़ता हुआ तू (अय·) उस स्वर्ग (पदार्थ के रहस्य तक) में ले गया ।

उपर्युक्त मन्त्र में इन्द्र को मेध्यातिथि का वाहन बताया गया है अर्थात् मेध्यातिथि इन्द्र पर सवार होता है। इन्द्र मेष (मेंढा) का रूप धारण करता है। इन्द्र दिव्य मन है और मेध्यातिथि अध्यात्म क्षेत्र में या प्रकृति के क्षेत्र में नये २ अन्वेषण करने वाली मेधाबुद्धि है। यह मेध्यातिथि बुद्धि दिव्य मन पर आरूढ़ हो पदार्थ के रहस्य का पता लगाने का प्रयत्न करती है। पदार्थ के रहस्यो को छिपाने वाले उसके कई प्रकार के आवरण उसके शत्रु हैं उन शत्रुओ से यह इन्द्र मेष (मिष स्पर्द्धायाम्) मेंढा बनकर लड़ता है। जब वह इन्द्र विजयी हो जाता है तब मेध्यातिथि को पदार्थ का अन्तिम रहस्य (स्वर्ग) जहां है वहां पहुंचा देता है। अर्थात् बुद्धि को अभीष्ट रहस्य का पता चल जाता है। जो व्यक्ति किसी भी प्रकार की विपत्तियो की परवाह न करके रातदिन ध्येय विषय के चिन्तन आदि में लगा रहता है और धीर बना रहता है तो अन्त में कभी न कभी रहस्य का स्पष्टीकरण अवश्य हो जाता है। अत. दिव्यमन (इन्द्र) को मेष (मेंढा) बनाने की आवश्यकता है। कहा भी है मन के हारे हार है मन के जीते जीत —

मन एव मनुष्याणा कारण बन्धमोक्षयो· ।

## गरुड़ और बालखिल्य ऋषि

गुरुकुल कांगडी से प्रकाशित "आत्म-समर्पण" नामक पुस्तक में सोम पर लिखते हुये "सोमाहरण" प्रकरण में हम विस्तार से यह दर्शा चुके है कि द्युलोक से सोम लाने वाला सुपर्ण व श्येन क्या है ? और किस प्रकार वह द्युलोक से सोम लाता है ? श्येन द्वारा यह सोमाहरण प्रक्रिया वेद के आधार पर ब्राह्मण ग्रन्थो में विस्तार से वर्शायी गई है। यही सोमाहरण की प्रक्रिया महाभारत में भी कुछ और अधिक विस्तार से तथा अन्य रूप में आती है। महाभारत के आदिपर्वान्तर्गत आस्तीक पर्व के २० वें अध्याय से विनता और कद्रू का आख्यान प्रारम्भ होता है। अन्य शास्त्रो के कथानको के सदृश यह कथानक भी शरीरान्तर्गत शक्तियो के रहस्यो को आलंकारिक रूप में वर्णन कर रहा है। सम्पूर्ण कथानक तथा तदन्तर्गत समग्र रहस्यो को तो हम यहां स्पष्ट नहीं करेंगे केवल यह दर्शाने का प्रयत्न करेंगे कि गरुड तथा ऋषि बालखिल्य क्या है ? यह सम्पूर्ण कथानक का एक अंशमात्र है। कथानक का तत्सम्बन्धी सार इस प्रकार है—

कश्यप को विनता और कद्रू ये दो पत्नियां थीं। इन दोनो में उच्चैःश्रवा अश्व की पूंछ को लेकर यह विवाद उठ खड़ा हुआ कि इस अश्व की पूंछ काली है

या श्वेत। और शर्त यह ठहरी कि हारने वाली दूसरी की दासी बने। अश्व की पूछ श्वेत थी, विनता ने वही बताया। कद्रू ने दासी भाव के भय से अपने पुत्र सापो को आदेश दिया कि तुम जाकर अश्व की पूछ में लिपट जाओ। इस प्रकार अश्व की पूछ काली दिखाई देने लगी। इस छल छद्म से विनता हार गई और उसे दासी भाव स्वीकार करना पडा। विनता कद्रू को तथा गरुड सांपो को वहन करके उनके अभीष्ट स्थानों को ले जाने लगे। कुछ काल पश्चात् दासीभाव से खिन्न हो गरुड ने इससे छुटकारे का उपाय पूछा। सापो ने यह शर्त रक्खी कि द्युलोक से सोम लाकर दो तभी इस दासीभाव से मुक्ति होगी। यह शर्त स्वीकार कर वह विनता पुत्र गरुड स्वर्ग से सोम लाने के लिये उडान भरता हैं। जिस समय गरुड अपनी माता विनता से विदा लेकर उडान भरने की तैय्यारी करता है तो विनता उसके पाथेय रूप में ब्राह्मण के अतिरिक्त अन्य सब को भक्ष्य रूप में बताती है अर्थात् ब्राह्मण तेरा भक्ष्य नहीं है। उडान के समय दो विशालकाय गज और कच्छप परस्पर एक दूसरे से लडते हुये मिलते हैं उन दोनों को पजों से पकड खाने के लिये कहा बैठें यह सोच ही रहा था कि रोहिण वृक्ष (पलाश व वट) दृष्टिगोचर हुआ ज्यों ही उस वृक्ष की शाखा पर बैठता है त्यो ही वह शाखा टूट जाती हैं। उस शाखा के नीचे लटकते हुये बालखिल्य ऋषि तपस्या कर रहे है उनके विनाश के भय से वह उस शाखा को मुह से पकड कर उडता हुआ अपने पिता कश्यप के पास पहुंचता है और बालखिल्य ऋषियों के विनाश की समस्या सामने प्रस्तुत करता है। कश्यप बालखिल्यों से प्रार्थना करता है कि यह गरुड देवकार्य के लिये प्रस्थान कर रहा है आपकी इस पर कृपा दृष्टि हो। बालखिल्य कश्यप की प्रार्थना पर उस शाखा को त्याग कर हिमालय पर तप करने चले जाते है। कथानक का यह एक अश है बीच में कई बातें और भी है जो कि हमने छोड दी है। यह सम्पूर्ण कथानक अध्यात्मशक्तियो का आसुरी शक्तियो से सघर्ष का एक रूपक है। यह सोमाहरण का कथानक अन्य शास्त्रो में भी आता है मैत्रायणी आदि सहिताओं तथा शतपथ ब्राह्मण में विनता के स्थान पर सुपर्णी नाम आता है। महाभारत में कद्रू के पुत्र साप बताये है और विनता का गरुड व सुपर्ण। अब हम इस कथानक का सक्षेप में अध्यात्म क्षेत्र में स्पष्टीकरण करते है।

कद्रू शरीर का अधोभाग है या अधोभाग से सम्बद्ध है जिसमें कि मल, वासनायें ( कतद्रू-द्रवति ) आदि दौड लगाती रहती है। कद्रू भाग की यह इच्छा रहती है कि किसी तरह से ये भोगवासनायें रूपी साप अमृत पान कर अमर बन जायें। ये सब बातें हमने विस्तार से "आत्म-समर्पण" नामक पुस्तक में दर्शा दी है। सुपर्णी को महाभारत में विनता कहा गया है। यह सुपर्णी अर्थात् विनता वाक् है "वागेव सुपर्णीय कद्रू" श प ३।६।२।२ अर्थात् ऊची उडान भरने वाली तथा विनम्र वाक् विनता है। इस विनता वाक् में विद्यमान अग्नि सुपर्ण व गरुड है जो कि विनता का पुत्र है। इसे गायत्री कहा गया है जो कि श्येन का रूप धारण कर द्युलोक की ओर उडान भरती है। 'अग्ने सहस्राक्ष, सुपर्णोऽसि गरुत्मान्,' मै स ३।३।६ यहूं सहस्राक्ष अग्नि याज्ञिक परि-भाषा में यागनिर्वाहिक चित्याग्नि है जिसे कि पक्षी का आकार दिया गया है इस अग्नि का स्थान ग्रीवा में है। यह अग्नि जब स्वर्ग की ओर उडान भरती है तब उसका स्वरूप कैसा होता है यह निम्न मन्त्र में दर्शाया गया है। मन्त्र इस प्रकार है—
नाके सुपर्णमुप यत् पतन्तं हृदा वेनन्तो अभ्यचक्षत त्वा। हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतं यमस्य योनौ शकुनं

भुरण्युम् । ऋ. १०।१२३।६ ।

हिरण्यमय पंखों वाले, वरुण के दूत, ऊंची उड़ान भरने में समर्थ भरणपोषण कर्ता तथा यम की योनि (ग्रीवा) में विद्यमान नाक (स्वर्ग) की ग्रोर उड़ान भरते हुए तुझ सुपर्ण को हृदय से तेरी कामना करने वाले योगिजनों ने देखा ।

वेनन्ता– वेनतेः कान्तिकर्मणः–वेन धातु ज्योतिर्मय दिव्य कामना के लिये ग्राती है ।

शकुनम् – शक्नोत्युन्नेतुमात्मानम्० निरुक्त– जो किसी ऊंची उड़ान में समर्थ है, ऊंचा नाद वाला है, हीन पतित शब्दो वाला नहीं है ।

भुरण्युम्— भुरण्युर्मिति भर्तेत्येतत् । श.प. ८।६।३।२० ।

यमस्य योनौ—यम की योनि ग्रीवा है । कहा भी है । "ग्रग्निर्ललाटं यमः कृकाटम्" ग्रथर्व. ६।७।१ ग्रर्थात् ग्रग्नि ललाट है ग्रौर यम कृकाट है । कृकाट गर्दन के पिछले हिस्से को कहते हैं । यह सुपर्ण ग्रग्नि यहीं से उत्पन्न व नियन्त्रित होती है ।

रोहिण (वट) वृक्ष—रोहिण वृक्ष मानव का शरीर है । महाभारत में ग्राता है कि यह गरुड़ ग्रर्थात् वाक्रूप सुपर्ण गज ग्रौर कच्छप को खाने के लिये जिस शाखा पर बैठता है वह शाखा टूट जाती है । वह स्थान ग्रीवा में ग्रन्न प्रणाली ग्रौर श्वासप्रणाली का मिलन स्थल है । इस वागग्नि द्वारा सामान्य भौतिक ग्रन्न के भक्षण के समय स्वरयन्त्रावरण (Epiglottis) से यह श्वास नलिका ढक जाती है जिससे क्षणभर के लिये उसका शरीर से सम्बन्ध टूट जाता है । परन्तु योगसाधनों में जब श्वास प्रश्वास बिल्कुल ग्रवरुद्ध हो जाते हैं तब एक प्रकार से चिरकाल तक उसका शरीर से सम्बन्ध टूट जाता है । इस प्रकार फेफड़ों से लेकर ऊपर सारा ट्रेकिया टूटा होता है । यही ट्रेकिया सहित फेफड़ा इस शरीर रूपी वृक्ष की शाखा है ।

## बालखिल्य

इस शाखा के नीचे बालखिल्य ऋषि लटके हुये तप कर रहे हैं । बालखिल्य प्राण हैं कहा भी है– "प्राणा वै बालखिल्याः" श.प ८।३।४।१ ये लघुशरीरवाले माने गये हैं । महाभारत में ग्राता है कि कश्यप द्वारा यज्ञ रचे जाने पर समिधा लाने के लिये इन्द्र, बालखिल्य तथा ग्रन्य देवों को नियुक्त किया गया । ये बालखिल्य निराहार होने के कारण मन्द बल वाले हो रहे थे ग्रौर थे भी छोटे २ शरीर वाले । वहां ग्राता है 'क्लिश्यमानान् मन्दबलान् गोष्पदे संप्लुतोदके" ग्रर्थात् इध्म ले जाते हुए वे जल से परिपूर्ण गोष्पद में डुबकी लगाने लगे । समिधा भी छोटी सी थी । सब मिलकर उसे ही उठा रहे थे । इन्द्र ने इस पर उनकी मजाक उड़ायी – इत्यादि वर्णन वहां ग्राता है । यह सब वर्णन फेफडो में ग्रोलवियोलाई का है । इन्हें वायुकोष (Air Cells) भी कहते हैं । इनका उपनलिकाग्रों से सम्बन्ध होता है ये उपनलिकाएं ही इध्म व समिधाएं हैं । यह प्राण वायु इन (Cells) में डुबकी लगा रही है । इन वायुकोषों के बीच में ग्रत्यन्त सूक्ष्म झिल्ली की दीवार होती है । इसी को शास्त्रों में 'वालमात्रा-दसम्भिन्नाः" ग्रर्थात् बाल=वार=दीवार मात्रा से पृथक् हैं । इस प्रकार ग्रति संक्षेप में गरुड़ ग्रौर वालखिल्यों को शरीर में स्वरूपनिर्देश किया । चित्र में वह इस प्रकार प्रदर्शित किया जा सकता है ।

## गरुड़

१. वाक्–अग्नि=सुपर्ण (गरुड़) ।
२. शाखा–ट्रेकिया तथा उपनलिकायें आदि
३. बालखिल्य=आलवियोलाई (Air Cells)।

*स्पृष्टमात्रा तु पद्भ्यां सा गरुडेन बलीयसा ।*
*अभज्यत तरोः शाखा भग्नां चैनामधारयत् ।।*

ऋषयो ह्यत्र लम्बन्ते न हन्यामिति तानृषीन् ।
तपोरतान् लम्बमानान् ब्रह्मर्षीनभिवीक्ष्य सः ।।

तद् विनाशसंत्रासादभिपत्य खगाधिपः ।
शाखामास्येन जग्राह तेषामेवान्ववेक्षया ।।

———ooo———

# वैदिक भाषा का विकास

(डा. सुधीर कुमार गुप्त, रीडर संस्कृत विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर – ४)

(यह लेख लेखक के विरच्यमाण नूतन ग्रन्थ "वैदिक भाषा के नैरुक्त अध्ययन की उत्पत्ति और विकास" का दूसरा अध्याय है। इससे पहले इस ग्रन्थ के तीसरे और सातवें अध्याय गुरुकुल पत्रिका १८।१।१९६५ और १९।१।१९६६ में, एक वेदवाणी १७।१–४ में और दो विश्वम्भरा ३।२ और ४।१–२ में प्रकाशित हो चुके हैं।)

## भाषा के एकाक्षरा से बह्वक्षरा में परिणति के कारण

१. एकाक्षरा भाषा भावप्रकाशन में पूर्णतया सफल नहीं होती है। वह पंगु रहती है। अतः अपने भावों को स्पष्टतया और ठीक-ठीक व्यक्त करने के लिये वक्ता को स्वर, स्थान, अन्य पदों का साहचर्य और इंगित आदि का प्रयोग करने की और अक्षरों के अर्थों सीमित-रूढ करने की आवश्यकताओं ने ही एकाक्षरा वाणी को बह्वक्षरा में विकसित होने के लिये उन्मुख किया होगा, क्योंकि उस काल में अक्षरों के अर्थ में भारी लचीलापन रहा होगा, और वक्ता विभिन्न उपायों के अवलम्ब से भी संक्षेप में और स्पष्टता से ठीक-ठीक अभिव्यक्ति को कठिन पाता होगा। भाषा को बोलने वाली समाज के भौतिक और मानसिक विकास से भी इस परिणतिक्रिया को विशेष प्रगति मिली होगी। अधिकाधिक सूक्ष्म और जटिल भावों और कर्मों के प्रकाशन और गूढ निर्वचनों की आवश्यकता ने इस विकास को प्रभावित किया होगा। आध्यात्मिक विमर्शों, जटिल यज्ञक्रियाओं और विधियों ने इसको त्वरित किया होगा। मानव में सरलीकरण की स्वाभाविक प्रवृत्ति है। एकाक्षरा भाषा बहुत जटिल और व्यवहार में कठिन रहनी स्वाभाविक थी। इन कठिनताओं को दूर करने की आवश्यकता का अनुभव किया गया होगा। अतः सरलीकरण के लिये प्रयासों ने ही एकाक्षरा को बह्वक्षरा बनाया होगा।

२. दीर्घतमा औचथ्य के वैश्वदेव जागत दर्शन के अनुसार *विश्वनिर्मात्री गौरी नामक वाक् संसार के सृजक जलों के निर्माण-विकास में एकपदी,* द्विपदी और चतुष्पदी बनती है। हजारों अर्थों की बोधक (–सहस्राक्षरा)[१] वह अष्टापदी और नवपदी होने की प्रवृत्ति रखती है (–बभूवुषी।)।[२] पदों की नौ तक की संख्या इयत्तावधारक नहीं है। एक से नौ के अन्तर्गत सब संख्यायें बन जाती हैं। अतः यहां अक्षरसंख्या उपलक्षण प्रतीत होती है। जब वाक्य एक समस्त पदवत् प्रयुक्त हो तब उस के अक्षरों की संख्या और भी अधिक हो सकती है।

३. इस प्रवृत्ति के फलस्वरूप मनुष्य ने अपने-अपने स्वभाव और आवश्यकता के अनुरूप समान भाव के द्योतक अन्य वर्णों और अक्षरों को जोड़ कर भावों को स्पष्ट करना चालू किया होगा। इस मिथुनप्रक्रिया से पदों के अर्थों के बाहुल्य का व्यावर्तन हो कर अर्थ सीमित हो जाता था। यथा बह्वर्थक "इनः" को "इन इनः" पढ़ कर ईश्वर अर्थ

---

१ देखो ऋ० १।१६४।४१ का आत्मानन्द का व्याख्यान, ऋदी० १।३३५, पाटि० ६।

२ ऋ० १।१६४।४१। इस पर वेमा भा० भी देखें।

में सीमित कर दिया गया ।३ पूर्व प्रतिपादित बह्वर्थक ए और क प्रकृतियों को मिला कर एकः बनाया गया और अर्थ "एक" की संख्या में सीमित हो गया। इसी प्रकार ग् और ना से निष्पन्न ग्ना स्त्रीवाचक बना ।४

४. जैसा ऊपर कहा जा चुका है, अथर्ववेद में साम-पद की उत्पत्ति "सा" और "अम" के मिथुन से बताई गई है ।५ ये सा और अम "मै-तुम", "ऋक्साम" और "द्यावापृथिवी" आदि जोड़ों के द्योतक हैं ।६ दोनों अक्षर मिलकर एक संसृष्ट समग्र अर्थ के द्योतक बन जाते हैं। स्वयं भी एक हो जाते हैं, और अपने अर्थों को भी एक सूत्र में बांध देते हैं।

५. अथर्ववेद के उपर्युक्त मन्त्र में पति-पत्नी को सा और अम, ऋक् और साम, तथा द्युलोक और पृथिवी लोक के समान मिलने, विकसित होने और अपना सन्तानोत्पत्ति रूप विस्तार करने की प्रतिज्ञा है। यह प्रतिज्ञा वाणी के क्षेत्र में यह द्योतित करती है कि सा–अम के समान, ऋक्–सामन् के समान, और द्यावा-पृथिवी के समान विभिन्न अक्षर मिलकर एकपद बनते हैं, उन से आगे पुनः विकास होता है और नए शब्द बनते हैं। साथ ही साम आदि पदों के समान उन नव निर्मित शब्दों के अक्षरों के अर्थों की मिथुनप्रक्रिया से अनेकविध अर्थ बनते हैं। यह मिथुन कर्म जानबूझकर अथवा अनजाने योग (कम्बीनेशन) और व्यतिहार (परम्यूटेशन) के रूप में कार्य करता है और एक-एक मूल एकाक्षर पद और उसके अर्थ असंख्य पदों और अर्थों में पर्यवसित हो जाता है।

६. उदाहरण के लिये 'ओम्' उद्गीथ में (१) ऋक् और प्राण, (२) ऋक् और साम के मिथुनों की संसृष्टि है। ये दोनों मिलकर एक दूसरे के काम (–अर्थ) को बढ़ाते हैं–प्राप्त करते हैं ।७ सब अक्षरों के अर्थ 'ओम्' के व्याख्यान हैं। इस 'ओम्' अक्षर की अपचिति के लिये महिमा और रस के कारण ही यह त्रयी विद्या है। 'ओम्' का ही आश्रवण, शंसन और उद्गायन होता है। अनेक प्रकार की विद्या, श्रद्धा और उपनिषद– जो कुछ किया जाता है, वह सब 'ओम्'–इस अक्षर का ही उपव्याख्यान है८।

७. इसी मिथुनप्रक्रिया से अष्टाक्षरा गायत्री अग्नि के साथ मिलकर स्वाहाकार रूप नवम अक्षर को उत्पन्न करती है, तथा नौ प्राणो और नौ दिशाओं की द्योतक हो जाती है। इसी प्रकार यह नवां अक्षर आहुति रूप दशम अक्षर को उत्पन्न करता है। इस प्रकार यह दशाक्षरा विराट् छन्द बनती है और दश दिशाओं और प्राणों को वाचक हो जाती है ।९

---

३ देखो अध्याय १, निघं० २।२२।४ ।

४ ऐसे बहुत से उदाहरण यास्कीय निर्वचन, वेवा० १७।१-४ से संकलित किए जा सकते हैं।

५ अवे० १४।२।७१ ।

६ वै भाप० ८।३३ ।

७ छाउ० १।१।५-६ । १।१।२ में उद्गीथ को नासिक्य प्राण बताया गया है।

८ वही, १।१।९-१० ।

९ श० ६।३।१।२१ । इस वर्णन से छन्दों के विकास और उनके सृष्टि के अंगों से सम्बन्ध और उन के द्योतनसामर्थ्य का ज्ञान भी होता है।

८. अक्षरों के अर्थों की योजना में मिथुन-प्रक्रिया का परिणाम यह हुआ कि गायत्री मन्त्र के प्रत्येक अक्षर में १००८ यज्ञों को विद्यमान माना गया।१० उस के प्रत्येक पाद को एक-एक वेद का द्योतक माना गया। पहला पाद ऋग्वेद का, दूसरा सामवेद का और तीसरा यजुर्वेद का वाचक बताया गया। गायत्री का एक चतुर्थ सूक्ष्म अव्यक्त अर्थ का प्रतिपादक पाद भी है। वह अथर्ववेद का वाचक हुआ।११

## मिथुन प्रक्रिया के आधारभूत कतिपय नियम

९. पीछे के भारतीय लेखकों ने इस मिथुन प्रक्रिया को 'समास' कहा है और उस का पर्याप्त विवेचन किया है। इस पद का अर्थ संक्षेप है। 'यह लम्बे पद-समूहों को संक्षिप्त वा छोटा करने का साधन है। समास में केवल शब्द ही एक दूसरे से संगत नहीं होते है, प्रत्युत उन के अर्थ भी परस्पर में इस प्रकार सम्बद्ध हो जाते हैं कि वे एक निश्चित भाव के द्योतक बन जाते है। एक पद का उसका अपना पृथक् अर्थ उस समय तक रहता है, जब तक वह दूसरे पद के साथ मेल को प्राप्त नहीं होता है। ज्यूं ही वह किसी दूसरे पद से संगत होता है, इस का अपना स्वतन्त्र अस्तित्व और अर्थ दोनों ही समाप्त हो जाते है। व्यवहार से प्रत्यक्ष है कि यद्यपि समास में दो या अधिक शब्दों का मेल होता है, तथापि वह सामान्यतः मन में केवल एक ही भाव को प्रकट करता है।१२ सामान्यरूप से समास का प्रमुख आधार यह है कि समास के अंगभूत पदों में युक्त संयोग के लिये पारस्परिक सामर्थ्य हो।१३

११ वही, पृ० २७। वरिवस्या-रहस्य भी देखे।
१२ पी० सी० चक्रवर्त्ती, दी लिंग्विस्टिक स्पेक्युलेशन ऑफ दी हिन्दूज, कलकत्ता, १९३३, पृ० ४४३।
१३ वही, पृ० ४४३-४४४।

१०. पाणिनि ने इस आधारभूत अनिवार्य स्थिति का कथन अपने सूत्र 'समर्थः पदविधिः' में किया है। इस का यह अर्थ है कि समास में केवल वे ही पद संगत हो सकते है, जो परस्पर में सापेक्ष (एक्स्पेक्टेंट) हो और उन के अर्थ एक दूसरे के अनुकल (=योग्य-कम्पैटिबल) हो। दो या अधिक नाम अपने अर्थों के युक्त बन्धन में उस समय बंधते हैं (—नाम्नां युक्तार्थ.) जब उन में विशेष्य-विशेषण भाव सम्बन्ध हो—

'विशेष्यस्य विशेषेण मिलितं युक्तमुच्यते।
समासाख्यं तदेव स्यात्तद्धितोत्पत्तिरेव च।'

(दुर्ग)।१४

११. पतञ्जलि की व्याख्या के अनुसार इस सामर्थ्य या युक्तार्थ में पारस्परिक ऐक्य (—व्यपेक्षा) और अर्थैक्य (—एकार्थीभाव) अनिवार्य है। पदों के इस सामर्थ्य के ये रूप होते हैं—

१. उन के अर्थ अनुकूल या मिले हुए हो सकते हैं। (संगतार्थ)।
२. उन के अर्थ जुड़े हुए हो सकते है। (संसृष्टार्थ)।
३. उन के अर्थ स्पष्ट हो सकते हैं। (संप्रेक्षितार्थ)।
४. उन के अर्थ सम्बद्ध हो सकते हैं। (सम्बद्धार्थ)।

इन में से पहले दो रूप अर्थैक्य (—एकार्थीभाव) से सम्बन्धित हैं और पिछले दो पारस्परिक ऐक्य (—व्यपेक्षा) के हैं।१५

१२. परिणामतः दो पद आपस में उसी समय मिथुनी या समस्त होते हैं जब उन में पारस्-

१४ फिसग्राच०, पृ० २८२।
१५ वही, पृ० २८२-२८३।

रिक सम्बन्ध या अर्थ की अनुकूलता हो। अत. जो पद एक दूसरे से व्याकरण की दृष्टि से सम्बन्ध नहीं है प्रत्युत ऐसे पदों से सम्बद्ध हैं जो समास के अंग नहीं हैं वे समास भाव को प्राप्त नहीं हो सकते हैं। पारस्परिक उचित सम्बन्ध का यह अभाव सापेक्षत्व कहलाता है।१६

१३. इस के कुछ अपवाद भी हैं। जब कोई मुख्य पद किसी अन्य पद से (विशेषण के रूप में) सम्बद्ध हो तो इन दोनो पदो के मिथुन-भाव पर कोई प्रतिबन्ध नहीं होता है—

"भवति च प्रधानस्य सापेक्षस्यापि समास."१७

१४. ऐसे बहुत से उदाहरण हो सकते हैं जहां यह व्याख्या लागू न हो, परन्तु वहां दो पदो में समास लोक में प्रचलन द्वारा स्वीकार कर लिया गया है—

'सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात् समासः।'१८

१५ इस प्रकार सम्पन्न समास को विशेष अर्थ प्राप्त हो जाता है और यह समास वृत्ति कहलाता है। वृत्ति दो प्रकार की होती है—जहत्स्वार्था और अजहत्स्वार्था। प्रथम वृत्ति के अन्तर्गत समस्त हुए पद अपने व्यक्तिगत अर्थों को त्याग देते हैं और समस्त रूप एक नए अर्थ को ग्रहण कर लेता है। यह नया अर्थ शक्ति या लक्षण से प्राप्त होता है। शक्ति एकार्थीभाव को सम्पन्न करने में व्यापृत्त होती है और लक्षणा व्यपेक्षा में कार्य करती है।१९ तथापि, पद केवल उस अर्थ का ही त्याग करते हैं जो इस विशिष्ट अर्थ के विरुद्ध होते हैं (परार्थ-विरोधी)२०। उदाहरण के लिए, 'अग्नि' पद को लीजिए। इस में दो भाग हैं—'अ' और 'ग्नि।' 'अ' के बहुत से अर्थ हैं। इसी प्रकार 'ग्नि' भी बहुत से अर्थों में प्रयुक्त हुआ प्रतीत होता है। ऐसी स्थिति में अग्निवाचक 'अ' 'ग्नि' के साथ समस्त हुआ। इस कर्म में 'ग्नि' का 'अग्नि' अर्थ अवशिष्ट रह गया, शेष व्यावर्तित हो गए। जब 'अ' अर्थ 'वाक्' और वह 'ग्नि' के साथ मिथुनी हुआ, तब 'ग्नि' का केवल उतना ही अर्थ शेष रहा जितना 'वाक्' अर्थ के अनुकूल था। अब दोनो का समास हो गया। इस प्रकार 'अग्नि' रूप एक पद नहीं है, प्रत्युत इसमें अनेक पदो का समावेश है।

१६ दूसरी वृत्ति—अजहत्स्वार्था में समस्त होने वाले पद अपने पृथक्-पृथक् अर्थों को बनाये रखते हैं।२१ उदाहरण के लिये, शुक्रम् का व्याख्यान 'आशु-करम्' किया गया है। इस में इस के दोनो पदों 'शु' और 'करम्' के अपने अर्थ सुरक्षित हैं।

१७. कुछ ऐसे भी समास हैं जहां समस्त पद द्विविध अर्थों को व्यक्त करते हैं—(१) समास के विभिन्न पदों द्वारा द्योतित अर्थों को, तथा (२) समग्र पद द्वारा द्योतित अर्थ को। ऐसे पदों को नैय्यायिक योग-रूढ़ कहते हैं।२२

१८. कुछ विद्वानों के मत में समास भाषा को एक स्थायी इकाई है और अन्यों के अनुसार यह केवल एक वाक्य घनीभूत या संपिण्डित (कण्डेन्स्ड) रूप है। अथवा, अन्य शब्दो में संक्षेप या ठीक-ठीक (कम्साइजनैस) रूप के निमित्त वाक्य को समास के रूप में बदल दिया जाता है।२३

१६ वही, पृ० २८४।
१७ वही, पृ० २८५।
१८ वही, पृ० २८६।
१९ वही, पृ० २९२।
२० वही, पृ० २९४।
२१ वही, पृ० २९२।
२२ वही, पृ० ३०८।
२३ वही, पृ० २९७।

१९. समास का प्रथम, मध्य या अन्तिम अथवा सब ही पद प्रमुख हो सकते हैं। कुछ समासों में एक ऐसे अन्य पद के अर्थका प्राधान्य भी पाया जाता है जो पद उस समास का अंग नहीं है।२४

२०. कुछ विद्वानों ने समासों को केवल दो ही वर्गों में रखा है-(१) अनित्य और (२) नित्य। अनित्य (ऐच्छिक) समासों मे समास के विभिन्न पदों के साथ विभक्ति चिन्हों का प्रयोग मात्र ही अर्थ के प्रकाशन के लिये पर्याप्त है।२५ नित्य समास के अंगभूत पद अभिलषित अर्थ को प्रकाशित करने में असमर्थ होते हैं।२६ इस श्रेणी के समासों का विभिन्न अंगों में विभाजन अर्थ में आवश्यक परिवर्तन किए बिना सम्भव नहीं है। न तो उन का सामान्य ढंग पर विग्रह ही किया जा सकता है, न उन के निष्पादक अंगों द्वारा उनके अर्थ सीधे प्रकाशित किए जा सकते हैं। यहां उन के अर्थ को प्रकट करने के लिये अन्य पदों की सहायता ली जाती है।२७ इन्द्र आदि वैदिक पदो के व्याख्यान में ब्राह्मणों और निरुक्त ने बहुधा अस्वपद विग्रह के इस साधन का प्रयोग किया है।

२१. एक समास में (१) केवल एक ही उदात्त स्वर होता है, (२) इस के अंगभूत पदों का क्रम परिवर्तित नहीं किया जा सकता है(३) इस के अंगभूत इन पदों के बीच में अन्य कोई पद नहीं आ सकते हैं (४) इन पदों के बीच में कोई विभक्ति या वचन का द्योतक चिन्ह नहीं आ सकता है। कुछ समासों में समस्त पदों का अर्थ उस के विग्रह वाक्य या व्याख्यात्मक पद की अपेक्षा अधिक स्पष्ट होता है, और कभी ऐसा नहीं होता है।२८

२२. जगदीश ने बताया है कि (१) निपातों से भिन्न स्थलों में दो नामों (संज्ञाओं-पदों) के अर्थ परस्पर मे इस प्रकार सम्बद्ध होते हैं, मानों वे तद्रूप (—एकही) हों,२९ (२) यदि समास में दो से अधिक पद जोड़े गए हो, तो वह समास द्वन्द्व या बहुब्रीहि होगा, (३) 'यद्' और 'तद्' आदि सर्वनाम उत्तर पद वाले 'परमसः'आदि समास भी शुद्ध हैं।३०

२३. विद्वानों के विचार में संस्कृत भाषा की प्रारम्भिक अवस्था में समास का ज्ञान स्वर से होता था यह मानने के लिये प्रमाण उपलब्ध है। स्वर के प्रयोग में थोड़ा सा भी दोष यजमान के लिये घातक सिद्ध हो सकता था।३१

२४. दो उदात्त स्वरों वाले पदों से ज्ञात होता है कि एकाक्षरा से बह्वक्षरा भाषा के परिवर्तन मे पहला पग ऐसे दो अक्षरो को एक साथ प्रयुक्त करना रहा होगा जिन का अर्थ या तो समान होगा अथवा सम्बद्ध अर्थ होगा जो अभिलक्षित अर्थ को पुष्ट करता था अथवा एक का अर्थ अभिलक्षित का अर्थ का द्योतक था और अन्य उस के लक्ष्य या प्राप्ति का बोधक होता था।

२५. अगली अवस्था में स्वर उस अक्षर पर प्रयुक्त किया जाने लगा जो प्रमुख था और सम्भवतः पद का केन्द्र था जिस के चारों ओर संयुक्त अक्षरों

---

२४ वही, पृ० ३०३–३०४।

२५ वही, पृ० ३०५।

२६ वही, पृ० २९७।

२७ वही, पृ० २९६।

२८ वही, पृ० २८८–२८९।

२९ वही, पृ० २९९।

३० वही, पृ० ३००।

३१ वही, पृ० ३०३, तु० क०—दुष्ट' शब्द. स्वरतो वर्णतो वा मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह। स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्।"

का अर्थ गति करता था। यह ऊपर दिखाया जा चुका है कि अक्षर मुख्य अक्षर या पद के पहले, अन्त में, बीच में और कभी-कभी इन में से दो या अधिक स्थानों में जोड़े जाते थे।

२६. अगली अवस्था में कुछ द्वन्द्व समासों का प्रयोग एक ऐसे नए भाव के द्योतनार्थ किया जाता होगा जिस में पदों के व्यक्तिशः अथवा संयुक्त अर्थ अभिलक्षित अर्थ के एक अंश का ही द्योतक था। यह स्थिति 'अक्षर, 'हृदय' 'साम,' और 'उद्गीथ' आदि के व्याख्यानों में स्पष्ट लक्षित होती है।

२७. पीछे अन्य प्रकार के समास बनाये गये होंगे।

### मिथुन प्रक्रिया के बह्वक्षर पदों का निर्माण

२८. इन नियमों के आधार पर विकसित पदों के कुछ उदाहरण पिछले अध्याय में दिए जा चुके हैं। कुछ अन्य उदाहरण नीचे दिये जाते हैं। इन व्याख्यानों में उदात्त स्वर युक्त अक्षर को केन्द्र या आधारभूत मूल पद माना गया है, जिसके साथ अन्य अक्षर मिथुनी हुए हैं।

२९. प्रथम : का निर्माण प्रथ से 'म' लगा कर किया गया होगा। 'म' प्रकृति की उद्भावना अन्त-अन्तम आदि में पहले ३२ प्रतिपादित की जा चुकी है। वाक् का विकास वाक् और अ से; प्रमे का प्र और मे से; युत्सु का युत् और सु से; तथा विधुम् का वि और धुम् से हुआ है। इन सब पदों में प्रधान अक्षर अन्त में आता है। दो पदों के मिलकर एक बनने में एक उदात्त पद समाप्त होगया है। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि जोड़े गए दोनों पद मूल अर्थतत्त्व ही रहे होंगे। प्रारम्भ में उनमें कोई भी प्रत्यय या सहायक पद नहीं थे। मिथुनी बनने पर पीछे आने वाला अक्षर गौण होकर प्रत्यक्ष के रूप में व्याख्यात हुआ।

३०. शक्मना के शक् का शाक्मना के शाक् में, साम्राज्याय के सम् का सांवरणों के साम् में विकास क्रमशः शक् और सम् में बीच में 'आ' जोड़ कर हुआ है। भू और ना से सम्पन्न भूना से मध्य में 'म' जोड़ कर भूमना का निर्माण हुआ है।

३१. रम्ऽसुजिह्वः में रम् की रम्ऽ सु से तुलना बताती है कि सु को रम् के अन्त में जोड़ा गया है। इसी प्रकार शम् के श की शम से, और पार्थ्यः के पार्थि की पार्थिव से तुलना से पता चलता है कि श के अन्त में 'म' तथा पार्थि के अन्त में 'व' जोड़ कर ये पद बनाये गए हैं।

३२. प्रह्यो में स्वतन्त्र स्वरित से ज्ञात होता है कि यह प्र–हि–ए है। हि प्रकृति अहि आदि मे मिलती हैं। प्रह्यो में हि उदात्त हैं, अतः प्र और ए इसके आदि और अन्त में जोड़े गए हैं।

#### अय

३३. एक स्थल पर सायण ने अया३३ को अय का तृतीया एक वचन का रूप माना है– 'अया अयेन गमनसाधनेन।' अयाः को भी वे इसी पद का रूप मानते हैं–'अयाः उपगच्छन्तः स्तोतारः।' ३४ यह अय पद अ और धातु य की प्रतिरूप नाम प्रकृति य से मिल कर बना होगा। सामर्थ्य के नियम की दृष्टि में अ का अर्थ भी गति ठेरता है।

#### कीजः

३४. ३५अ में सायण ने दो भाग माने हैं–की और जः। की किम् का रूप है, और जः धातु जन् से निष्पन्न है। यह इन्द्र का विशेषण है,

३२ ऊपर अध्याय १।१७६; २२६–२३० देखें।

३३ ऋ० ६।६६।४। ३४ वही, मं० ५।

३५ (अ) ऋ. ६।६६।४।

और उसके अजन्मत्व का कथन करता है। आज के रूपों और प्रयोगों की दृष्टि में यह पद अस्वपद-विग्रह नित्य बहुव्रीहि समास है।

३५. विंशति, त्रिंशत्, चत्वारिंशत् और पञ्चाशत् से ज्ञात होता है कि पहले शत् दस की संख्या का वाचक था। उसका क्रमशः वि (द्वि का पूर्व रूप) त्रि, चत्वारि और पञ्च का द्वन्द्व समास किया गया है। पहले तीन पदों में मध्य में म् का, चौथे में आ का और प्रथम के अन्त में इ का आगम हो गया है। इस शत् से ही दस गुना के द्योतक अम् के योग से शतम् 'सौ' का विकास हुआ होगा।

### इहेह

३६. पुनरुक्ति अनेक बार अर्थ के पूर्ण होने पर भी वक्ता अपने वाग्व्यवहार में शब्द की आवृत्ति कर देता है, अथवा उसी अर्थ का वाचक अन्य पद जोड़ देता है। कई बार यह अतिरिक्त पद निरर्थक भी होता है। यथा—ऐतरेयकार ने 'अयं वै लोक इहेह'३५ लिख कर इहेह को एक पद और एक ही अर्थ का द्योतक समुदाय माना है। परन्तु इस पद में प्रत्यक्षतः हो 'इह' की द्विरुक्ति है। इसी प्रकार की पुनरुक्ति चलाचलासः, जनंजनम्, जातोजातः, जन्मन्जन्मन्, अस्मानस्मान् और अस्मा अस्मा आदि में मिलती है।

३७. कयस्य और कया की तुलना और विश्लेषण से ज्ञात होता है कि ये दोनों एक ही प्रकृति 'कय' के रूप हैं। जैसे हिन्दी में 'जो–कोई' का प्रयोग होता है उसी प्रकार इसमें भी क्व-और य–के मेल से यह पद बना है और इसका अर्थ 'जो=कोई=कोई=किस' हो गया है।

### उपकक्षदघ्ना

३८. यास्क ने ३६ उपकक्षासः का अर्थ उपकक्षदघ्नाः दिया है। इससे ज्ञात होता है कि कक्ष में ही दघ्न का अर्थ भी निहित है। अतः वेद में कक्षदघ्न के लिये कक्ष का ही प्रयोग किया गया है। कालान्तर में स्पष्टीकरण की दृष्टि से 'दघ्न' पद का भी प्रयोग किया जाने लगा। जैसे देव या दत्त के प्रयोग से देवदत्त का बोध हो जाता है, उसी प्रकार कक्ष या दघ्न के प्रयोग से कक्षदघ्न का बोध हो जाना अस्वाभाविक नहीं था।

३९. जोर देने, वीप्सा और भृश अर्थ के प्रकाशन के लिये भी पुनरुक्ति का प्रयोग नंनमीति, चर्कर्मि, चर्किराम, और चर्कृषत् आदि यङन्त रूपों में, वने वने आदि आम्रेडित रूपों में, णमुल् के प्रयोगों में और लोक में 'कुरु कुरु इति कुरुत' आदि प्रयोगों में लक्षित होता है।३७

### प्रकृति और प्रत्यय

४०. एकाक्षरा भाषाओं में सम्बन्ध तत्त्व पृथक् नहीं होते। मूल पद ही यह कार्य भी करते हैं। पद स्थान और स्वर के भेद से प्रकृति और प्रत्यय या सम्बन्धतत्त्व आदि के रूप में भासित होते हैं। जब भाषा में बह्वक्षरा होने की प्रवृत्ति उत्पन्न हो गई और वह उत्तरोत्तर बढ़ती गई तब सम्बन्धतत्त्व आदि का कार्य करने वाले पदों की स्थिति गौण बनती गई और उनकी स्वतन्त्रप्रयोगशक्ति लुप्त होते-होते वे प्रकृति के साथ प्रयुक्तहोने लगे।

४१. परन्तु इन सम्बन्धतत्त्वों का अर्थ अक्षुण्ण बना रहा जिसके कारण प्रकृति उन से मिलकर अपना और उनका–दोनों का अर्थ प्रकाशित करने

---

३५ ऐ० ४।३०।

३६ नि० १।६।

३७ पाठ ८।१।४ भी देखें।

में समर्थ हो सकी। बह्वक्षरा भाषा में प्रत्यय और विभक्ति आदि के रूप में व्यवहृत सम्बन्धतत्त्वों और प्रकृति में अर्थ का साम्य या एकता भी रही होगी अन्यथा उनका मेल सम्भव नहीं हो सकता था।३८

४२. वैयाकरण भी कुछ ऐसा ही विचार रखते प्रतीत होते हैं। उनके मत में अर्थ को प्रकाशित करने वाला अथवा समझा जाने वाला प्रत्यय होता है।३९ प्रकृतियों के ज्ञान के लिये धातु और प्रातिपदिक पाठ मिलते हैं। परन्तु प्रत्ययों का ऐसा पाठ न होने से उनका निःशेष ज्ञान संभव नहीं है। अतः प्रत्यय प्रकृति की अपेक्षा 'प्रधान' है।४०

४३. विकार और आगम प्रकृति और प्रत्यय दोनों से सम्बन्ध रखते हैं, पदों की रचना के सूक्ष्म अध्ययन से यह तथ्य सुव्यक्त हो जाता है। ये विकार और आगम प्रत्ययों के समस्त गुणों के धारक मालूम पड़ते हैं। प्रत्ययों के समान इनका भी कोई पृथक् पाठ उपलब्ध नहीं है।

४४. प्रत्यय साभिप्राय हैं। स्वार्थ में विहित प्रत्यय निरर्थक प्रतीत होता है, तथापि वह भी प्रातिपादिक के अर्थ का ही प्रकाशक होने से साभिप्राय ही है। परन्तु विकार और आगम का कोई अभिप्राय नहीं है। यद्यपि पद अपने अखण्डरूप में ही अर्थ का प्रकाशक होता है, तथापि अन्वय-व्यतिरेक से प्रकृति और प्रत्यय का अर्थ अलग-अलग ज्ञात हो जाता है।४१

४५. सामान्य शब्दों के सम्बन्ध में प्रकृति और प्रत्यय में से किसी एक को दोनों के ही अर्थों का प्रकाशक अथवा प्रकृति को सार्थक और प्रत्यय को केवल द्योतक माना जा सकता है। परन्तु वृक्षः आदि अन्य शब्दों के विषय में ऐसा मानना सम्भव नहीं है। वहां प्रकृति और प्रत्यय दोनों के ही अलग-अलग अर्थ हैं, वे एक दूसरे से अनुकूलता से सम्बद्ध हैं और एक अखण्ड अर्थ को प्रकाशित करते हैं। इन पदों में प्रकृति स्थूल पदार्थ की और प्रत्यय एकत्व का द्योतक है। प्रत्यय को एकत्व आदि वचन और कर्मत्व का प्रकाशक भी माना गया है।४२

४६. विभिन्न व्याकरण सम्प्रदायों में प्रकृति और प्रत्ययों की एकरूपता उपलब्ध न होने से स्फोटवादी पद और पदार्थ को असत्य या मिथ्या मानते हैं। भर्तृहरि वाक्य से बाहर पद की कोई सत्ता नहीं मानते हैं। वह स्वरूप से निश्चित न कोई वस्तु है, न कोई अर्थज्ञान कराता है।४३

## उपसर्ग और निपात

४७. उपसर्ग और निपात स्वतन्त्र अर्थों और सम्बन्ध तत्वों के प्रकाशक स्वतन्त्र प्रयुक्त पद थे। और जैसा गार्ग्य मानते हैं, इनके अनेकविध अर्थ थे। जब भाषा बह्वक्षरा होने लगी तो इनमें भी विकार आया। कुछ उपसर्ग और निपात एकाक्षर से द्व्यक्षर बह्वक्षर बन गए। उपसर्ग क्रिया के योग में ही भाव-प्रधान रह गए। निपातों की स्वतन्त्ररूप में न सत्त्व-प्रधानता रही, न भावप्रधानता। वे यथास्थिति दूसरों के नाम और आख्यात के साहचर्य में ही दोनों सत्त्वप्रधान और भावप्रधान अर्थों को बताने में समर्थ रह गए। इस प्रकार उपसर्गों और निपातों

३८ तु० क० 'समर्थः पदविधि'।

३९ फिसग्राच०, पृ० १४४।

४० वही, पृ० १४३–४५।

४१ वही, पृ० १४६।

४२ वही, पृ० १४७–१४८।

४३ वही, पृ० १४२–१४८।

के अर्थों में इतना भेद हुआ कि उनको स्वतन्त्र रूप से अर्थ-प्रकाशन शक्ति समाप्त हो गई तथा कुछ के अर्थ सीमित भी हो गए। शेष के अर्थ अक्षुण्ण रहे। अतः उपसर्गों के द्योतकत्व बाधक-पोषक रूप विशेषकत्व, सहकारित्व, आदि विचारों का उद्‌भव हुआ। सब ही कुछ सीमा तक मूल स्थिति तक पहुंचते हैं। ऊपर के वर्णनों की दृष्टि में गार्ग्य का मत ही समीचीन है। दयानन्दभाष्य इसी का अनुयायी है।

## सर्वनाम

४८. एकाक्षरा से बह्वक्षरा भाषा बनने में कतिपय सर्वनामसंज्ञक पदों का संज्ञात्व विस्मृत हो गया और वे आधुनिक अर्थ में सर्वनाम (प्रोनाऊन) समझे जाने लगे। पाणिनि ने 'सर्वादीनि सर्वनामानि'[४४] में केवल रूपों की दृष्टि से सर्वनाम संज्ञा का विधान कर इस तथ्य को व्यक्त किया है। उन्होंने इस सर्वादिगण में एक और द्वि, ये दो संख्यावाचक पद पढ़े हैं और कुछ दिशावाचक पद भी हैं।

४९. ऋग्वेद में कुछ ऐसे स्थल भी मिलते हैं जहां सर्वनाम पद संज्ञावत् प्रयुक्त हुए प्रतीत होते हैं। यथा "यः शश्वतो अदाशुषो गयस्य प्रयन्तासि"[४५] में पदकार ने 'यः' को सर्वनाम न मान कर संज्ञापद माना है, क्योंकि उनके पदपाठ में असि निघात है। यदि वे 'यः' को सर्वनाम (प्रोनाऊन) मानते होते तो असि पदच्छेद करते। यहां दोनों ही पदच्छेद सम्भव हैं।

५०. इस विकास में और भी बहुत से परिवर्तन आ गए। मूल प्रकृतियां विभक्ति-युक्त पदों में परिवर्तित हो गई। विभक्तियों के अर्थ बदल गए। क्रियाओं के रूपों में भी बहुत विकास हुआ। वह सब प्रत्यक्ष है। यहां प्रत्येक का विस्तार करना अनावश्यक है।

## वैदिक भाषा के विकास में भाषा-विज्ञान में निर्धारित विकास कारणों का योग

५१. भाषा का विकास ध्वनि, शब्द, रूप, अर्थ और वाक्य—इन पांचों तत्त्वों में होता है। यह विकास दो धाराओं में होता है—आभ्यन्तर और बाह्य। प्रथम श्रेणी में भाषा अपनी स्वाभाविक गति तथा प्रयोक्ता की शारीरिक और मानसिक योग्यता आदि से उत्पन्न परिवर्तन आते हैं। बाह्यवर्ग में भाषा पर पड़ने वाले बाह्य प्रभावों से उत्पन्न परिवर्तन आते हैं।

५२. आभ्यन्तर परिवर्तनों में भाषागत शब्दों का प्रयोग से घिस जाना, बलाघात से निघात ध्वनियों का लुप्त हो जाना, प्रयत्नलाघव की प्रवृत्ति वक्ता के मानसिक स्तर में परिवर्तन और अनुकरण की अपूर्णता आते हैं। बाह्य कारणों में भौतिक वातावरण का प्रभाव, सांस्कृतिक प्रभाव, समाज की व्यवस्था, बोलने वालों की उन्नति और सादृश्य का ग्रहण होता है।

५३. जब वैदिक भाषा का विकास हो रहा था, तब उसके बोलने वाले किस-किस के सम्पर्क में आए और उनका आर्यों पर क्या प्रभाव पड़ा यह निर्णयात्मक रूप से बताना असम्भव नहीं, तो दुष्कर अवश्य है। आज की मान्यता है कि देश में सुदूर प्राचीन युग में पहले मुण्डा भाषी आए और फिर द्रविड़। आर्य सबसे पीछे और सम्भवतः दो धाराओं में आए। आज भाषा वैज्ञानिकों की धारणा है कि वैदिक भाषा ने मुण्डा भाषा के कुछ शब्द उधार ले कर अपना लिए हैं। द्रविड़ भाषाओं से भी कुछ

४४ पा० १।१।२७।

४५ ऋ० ७।१९।१।

पद ग्रहण किए हैं। तत्कालीन लोक-भाषाओं का भी उस पर प्रभाव माना जाता है। टवर्ग का आगमन, प्र उग आदि पद इसी श्रेणी में आते हैं।

५४. यहां के आदिनिवासियों की संस्कृति का वैदिक भाषा के स्वरूप पर क्या प्रभाव पड़ा यह आज सुनिश्चित नहीं है। विद्वानों के एतद्विषयक विचार कल्पना और अनुमान पर ही आश्रित हैं। कतिपय विद्वानों ने आर्य और द्रविड़ आदि भेदो की यथार्थता और वैज्ञानिकता पर संसार विश्वासावह सन्देह व्यक्त किया है।४६ विद्वानों ने इस सन्देह की ओर समुचित ध्यान नहीं दिया है।

५५. एकाक्षरा युग में अथवा पीछे वैदिक जन कहां-कहां रहे, किन-किन भौगोलिक परिस्थितियों का उन पर प्रभाव पड़ा यह भी निर्विवाद रूप से कहना सम्भव नहो। इतना निश्चित है कि वैदिक भाषा का जो स्वरूप आज उपलब्ध है, वह भारत में प्रस्तुत हुआ। यहां के वातावरण में दार्शनिक प्रवृत्ति, कल्पना, संगति और समाज की समृद्धि है। अतः हो सकता है कि इसी वातावरण में मिथुन-प्रक्रिया की कल्पना द्वारा भाषा का एकाक्षरा से बह्वक्षरा में विकास हुआ हो। इस भाषा में भारत की स्थितियां सुलक्षित होती हैं।

५६. इस भाषा के विकास में आर्यों की सामाजिक व्यवस्था और संस्कृति तथा उन्नति का प्रभाव निश्चित रूप से पड़ा है। इसी के फलस्वरूप इस भाषा का उपलब्ध रूप है।

५७. आभ्यन्तर परिवर्तनों की सीमा का निर्णय करना भी असम्भव सा है। ब्राह्मण ग्रन्थों में अनेक बार यदि पदों के प्रत्यक्ष रूप और परोक्ष रूप को उनकी पदावली की दृष्टि में ही यथावत् ग्रहण किया जाए तो समीकरण, विषमीकरण, अल्पप्राणीकरण, महाप्राणीकरण, स्वरों का आदि, मध्य और अन्त में आगमन, लोप, विपर्यय आदि सब का योग कुछ-न-कुछ सीमा तक मानना पड़ेगा। परन्तु ब्राह्मणों के इन कथनों को उलटी धारा में समझना आवश्यक है, क्योंकि उनका परोक्ष रूप ही वैदिक रूप है, प्रत्यक्ष रूप धातुओं और प्रत्ययो की कल्पना के बाद का अप्रयुक्त वैयाकरण प्रतिरूप है। अतः इन ध्वनिपरिवर्तन के नियमों का इस धारा में योग भी अस्वाभाविक है, कल्पना प्रसूत और अयथार्थ है।

५८. तथापि जब भाषा एकाक्षरा से बह्वक्षरा बन रही थी—यह विकास दीर्घकालीन रहा होगा—तब बलाघात से निर्बल स्वर और व्यञ्जनोका लोप, अनुकरण में अपूर्णता, प्रयोग से शब्दो का घिसना और प्रयत्नलाघव की प्रवृत्ति से उत्पन्न विकारों आदि का पूर्ण योग रहा होगा। वक्ता के मानसिक परिवर्तनों का भी भाषा के विकास पर प्रभाव अनिवार्य रहा होगा। परन्तु वैदिक भाषा के एकाक्षरा प्रारूप के आज उपलब्ध न होने से इन कारणों का ठीक-ठीक प्रभाव जानना सम्भव नहीं। नैरुक्तों ने और वैयाकरणों ने वैदिक पदों का जो विश्लेषण दिया है, उस के मूल में धातुओं की कल्पना है। ये धातु कामचलाऊ तो हैं, परन्तु सर्वत्र मूल रूप नहीं हैं। अतः वैयाकरणो के लोप, आगम, वर्ण-विकार और विपर्यय के निर्धारण शब्दरूपों के साधक मात्र हैं, यथार्थ के चित्रक नहीं हैं।

५९. ऊपर मिथुन प्रक्रिया या समास के जो नियम दिये गए हैं, उनसे यह सुव्यक्त है, कि समानार्थक पद ही मिथुनी हुए। सम्बन्धतत्त्व या स्थिरभेदक पद मूल अर्थतत्त्व के प्रकाशक, परिष्का-

---

४६ अरविन्द घोष—ऑन दी वेद, परिशिष्ट।

रक और भेदक होने से अर्थतत्व के साथ मिथुनी होने में समर्थ थे। इन दोनों प्रकार के पदो के योग से शब्द बने हैं। इनके अतिरिक्त जो आगम आदि विकार हुए है, वे अर्थ की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण नहीं है, और निरर्थक है।

६०. आधुनिक भाषाविद् वैदिक सस्कृत को भारोपीय भाषा से विकसित मानते हैं। इस मूल भाषा की कोई यथार्थ सत्ता अभी तक ज्ञात नहीं है। लिथुएनियन को इस के समीप-तम माना जाता है, परन्तु वह सस्कृत से अर्वाचीन प्रतीत होती है। दोनों भाषाओ की सांगोपांग तुलना यहा सभव नहीं। ब्रुगमैन की व्याकरण आदि से सकलित अधोदत्त कतिपय शब्दो की तुलना से ही दोनो भाषाओ के पौर्वापर्य का अनुमान किया जा सकेगा। सस्कृत पदो में उदात्त अचिन्हित है और लिथुएनियन में नीचे पड़ी रेखा से दिखाया गया है—

| सस्कृत | लिथुएनियन |
|---|---|
| लिम्पति | लिम्पु ( लिपऊ ) |
| दक्षिण | देस्जने |
| त्रि-षु | त्रि-से |
| सु-नु-ष् | सू-नु-स् |
| तूल-(नपु०) | तुल-स् (विशेषण, मूलत सज्ञा) |
| वहामि | वेजु (व्युएचो) |
| चत्वार्-अस् | केतुरि |
| दश | देस्जिम्त् |
| प्लोतु-म् (प्लवते से) | प्लउतु (प्लउ-ति से) |
| वृक | विल्क-स् (भेडिया) चतुर्थीबहु०-विल्क-म्स् |
| दाति | दो-ति |
| अर्घ | अल्गा |
| देवर | देवेर्-इ-स् |
| नास-आ (नासा) | नोसि-स् |
| या-म् | जा |
| या-मि | जा-जु |
| यकृत् | जेवनोस् ( = जिगर) पृ० १३० |
| युयम् | जुस् |
| वयामि | वेजु |
| द्वय- | द्वे जि |
| रोदिमि | रोदिम |
| सीदति | सेदे-ति |
| नक्तम् | नक्ति-स् |
| | ऋग्वेद मे नक्तम् सज्ञापद भी है। |
| मन्ये | मिनिउ |
| वाति वायु-ष् | वेज-स् (वायु) |
| वर्ष-इष्ठ | विर्स्जु-स् |
| कव्-य-म् | कुव्-इन-स् |

स्वर का भी बहुश. स्थानान्तरण और विकार पाया जाता है। ब्रुगमैन के मत में यह स्वरविकार पीछे का है।

६१. लैटिन भाषा का इतिहास ईसा पूर्व की पाचवीं शती से प्रारम्भ होता है। इस काल में यह भाषा विषम, प्रारम्भिक, सैनिककृषक संस्कृति की द्योतक थी। इस में उतनो कारक और पद

समृद्धि के संस्कार नहीं थे, जितने पीछे के युग में आए । तो भी इसमें भारोपीय भाषा की समस्त वाक्यरचना की प्रतिविधि जटिलतायें थीं ।४७ साहित्यिक लैटिन, कतिपय विद्वानों के मत में, एक कृत्रिम साधन थी जो लिखने के लिये शिक्षितों द्वारा प्रयुक्त की जाती थी ।४८

६२. फ्रांस में पहले लैटिन भाषा थी । नवीं शती ईसा के अन्त के समीप पुरानी फ्रांसीसी भाषा पूर्ण उन्नति पर पहुंची । ग्यारहवीं शती तक उसने एक समृद्ध वीरकाव्य साहित्य को जन्म दिया ।४९

६३. इसी प्रकार हित्ती तथा अन्य भारोपीय भाषाओं की तुलना से यह अनायास ही सिद्ध हो जाता है कि संस्कृत के रूप सामान्यतः प्राचीनतम हैं । एकाक्षरा भाषा से बह्वक्षरा भाषा का जो विकासक्रम और प्रक्रिया ऊपर दिखाई गई है, उसकी दृष्टि में अन्य भारोपीय भाषाओं के कुछ रूप अवश्य ही प्राचीन अथवा वैदिक रूपों के प्रारूप प्रतीत होते हैं । इसमें तीन स्थितियां सम्भव हैं– (१) वैदिक प्रारूप ही वहां सुरक्षित है । वे उस भाषा में आधुनिक वैदिक रूपों की निष्पत्ति से पूर्व ही चले गए थे । (२) ये रूप वैदिक भाषा में भी उपलब्ध वैदिक रूपों के साथ-साथ प्रयुक्त होते थे । उनमें से संक्षिप्त या प्रारूप लुप्त हो गए हैं । (३) ध्वनि और मात्रा के लोप, वर्णविकार और विपर्यय आदि विकासक्रमों से उनमें विकार आ कर वे प्राचीन रूपवत् प्रतीत होते हैं । इन भाषाओं में अर्वाचीन विकासों की बहुलता की दृष्टि में अन्तिम स्थिति पर्याप्त सम्भव जान पड़ती है ।

### भारतीय मूल भाषा का स्वरूप

६४. इस वर्णन से यह अनायास समझा जा सकता है कि भारोपीय मूल भाषा के निर्माण के लगभग समस्त आधार विभिन्न भाषाओं के अर्वाचीन विकृत रूप हैं । इन रूपों की दृष्टि में ग्रिम, ग्रासमैन, वरनर, कौल्टिज, फौरच्युनेटक आदि के ध्वनि-नियम बनाये गए हैं, तथा इन भाषाओं के आधार पर जो अर्थविज्ञान के नियम निर्धारित किए हुए हैं, वे निरापद नहीं । उनके आधार पर कल्पित भाषा वैज्ञानिक और शुद्ध नहीं हो सकती । वह विकासपूर्ण ही होगी ।५० अतः उसकी दृष्टि में वैदिक भाषा के ध्वनि, अर्थ, शब्द रूप और वाक्य विकासों को जांचना उचित प्रतीत नहीं होता है । ऊपर वर्णित वैदिक भाषा की उत्पत्ति और विकास के क्रम में इस भाषा का कोई स्थान लक्षित नहीं होता है ।

---

४७ मपसल०, पृ०३४ ।

४८ वही, पृ० ३६ ।

४९ वही, पृ० ४१ ।

५० बुकप्रासल, १, भूमिका, पृ०२, सदर्भ संख्या ३ तथा स० सं० ३८०, ४२७ में इस भाषा में विभिन्न बोलियों की सत्ता मानते हैं और कुछ ध्वनियों का भेद भी मानते हैं ।

—०—